# 'कामायनी'-अनुशीलन

लेखक

डॉ० रामलाल सिंह एम० ए०, पी० एच डी०, 'साहित्यरत्न'

प्राध्यापक, हिन्दी-विभाग, सागर-विश्वविद्यालय

प्रकाशक

इंडियन प्रेस, ( पब्लिकेशंस ) प्राइवेट लिमिटेड, प्रयाग



चतुर्थ संस्करण] सं० २०१५ ( १९५८ ई० ) [मूल्य ४

# समर्पण-पत्र

मातृभाषा प्रसादेन मातृपुण्य प्रसादत ।<br>
प्रणीत पुस्तकम् मात तव पुत्रेण यत्नत.॥<br>
पूजाविधिविमूढेन दीनहीनेन सूनुना ।<br>
तन्मात्रमर्घ्यरूपेण रामलालेन दीयते ॥<br>
मातुश्चरणयोर्भक्त्या प्रणम्येति पुन'पुन ।<br>
प्रार्थ्यते कृपया देवि गृहाण पुत्रवत्सले ॥

"चेतना का सुन्दर इतिहास,
अखिल मानव भावों का सत्य,
विश्व के हृदय पटल पर दिव्य
अक्षरों से अंकित हो नित्य।"

—'कामायनी'

# दो शब्द

'कामायनी-अनुशीलन' सागर-विश्वविद्यालय के हमारे सहयोगी प्राध्यापक श्री रामलाल सिंह जी की नवीन पुस्तक है। आरम्भ में यह काशी-विश्वविद्यालय की एम० ए० परीक्षा के लिए लिखा गया प्रबन्ध था, पर वर्तमान रूप में यह मूल प्रबन्ध से दूने से भी अधिक आकार की कृति हो गई है। संयोग वश उनकी इस रचना से मेरा सम्बन्ध उस समय भी था जब यह एम० ए० परीक्षा के प्रबन्ध रूप में प्रस्तुत की गई थी, और वर्तमान परिवर्द्धित और परिष्कृत रूप में भी यह मेरे दृष्टि-पथ से पार हुई है। कदाचित् इसी लिए मुझ पर इस पुस्तक के लिए दो शब्द लिखने का उत्तरदायित्व सौंपा गया है, और इसी लिए यह कार्य मैंने सहर्ष स्वीकार भी किया है।

'कामायनी-अनुशीलन' प्रसादजी के प्रख्यात काव्य ग्रन्थ 'कामायनी' की व्यापक और सर्वाङ्गीण समीक्षा प्रस्तुत करने का उद्देश्य रखता है, और इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए लेखक ने भरपूर उद्योग किया है। इसमें कृति के ऐतिहासिक, साहित्यिक, मनोवैज्ञानिक, दार्शनिक, सांस्कृतिक आदि विभिन्न पक्षों का तार्किक ढंग से विवेचन किया गया है। उन अनेक आकर ग्रन्थों का अध्ययन जिनसे 'कामायनी' काव्य का आख्यान और उसकी दार्शनिक सामग्री ली गई है, लेखक ने मनोयोग पूर्वक किया है और उस अध्ययन का समुचित संकलन तथा कुशलता पूर्वक उपयोग भी उसने किया है। 'कामायनी' का इतना विस्तृत और बहुमुखी अनुशीलन अब तक किसी अन्य समीक्षा कृति में नहीं किया गया।

'कामायनी' के अन्त साक्ष्य का भी लेखक ने अपने निबन्धों में विस्तार के साथ आकलन किया है और उक्त अन्त:साक्ष्य के आधार पर प्रसादजी के विभिन्न दार्शनिक मतों और आदर्शों का ऐसा विस्तृत निरूपण किया गया है जो अपनी प्रामाणिकता में अकाट्य है। प्रसाद के विचारों और धारणाओं के अध्ययन के लिए इस पुस्तक में परिपूर्ण सामग्री मिल जाती है। इसके अतिरिक्त पुस्तक में कामायनी के काव्य-सौन्दर्य, मनोवैज्ञानिक तथ्य तथा दार्शनिक तत्व का भी अच्छा उद्‌घाटन किया गया है।

लेखक ने 'कामायनी' काव्य के मूल स्रोतों और उसकी अन्तर्वर्ती सामग्री का सचय और उसके काव्य गुणों का परिदर्शन ही नहीं किया है, उसने उन सबको लेकर एक स्वतन्त्र और सुसम्बद्ध कृति इस पुस्तक के रूप में प्रस्तुत कर दी है। यह कार्य कदाचित् सबसे अधिक कठिन और साथ ही महत्त्वपूर्ण था। 'कामायनी' के विभिन्न आधार ग्रन्थों का आलोड़न और उसके शरीर भाग में उपलब्ध होने वाली सामग्री की शोध आवश्यक और उपादेय कार्य हैं, किन्तु उनसे भी अधिक महत्त्व है एक सुसम्बद्ध और आदि से अन्त तक सुपाठ्य रचना में उस समस्त सामग्री का यथास्थान ग्रहण और यथोचित चयन। बिना इसके पुस्तक शोध की कृति कहला सकती थी, पर विवेचनात्मक और स्वतन्त्र रचना नहीं। कहने की आवश्यकता नहीं कि इस कृति का मूल्य शोधात्मक तथा रचनात्मक दोनों दृष्टियों से है। मेरी दृष्टि में लेखक के इस चयन-कौशल और प्रबन्ध रूप में यथास्थान सम्पूर्ण सामग्री के आकलन तथा स्थापन का सबसे अधिक महत्व है, और इस कार्य को सफलता पूर्वक सम्पन्न करने के लिए लेखक निश्चय ही हम सबके साधुवाद का अधिकारी है।

मुझे विश्वास है कि प्रस्तुत पुस्तक 'प्रसाद-साहित्य' के अध्ययन के लिए महत्त्वपूर्ण और प्रामाणिक विवेचन उपस्थित करने के कारण आधुनिक समीक्षा-साहित्य में आदर का स्थान प्राप्त करेगी और प्रसादजी के साहित्यिक अध्ययन तथा विशेषतः कामायनी के अनुशीलन के लिए यह सर्वथा अनिवार्य सिद्ध होगी।

**नन्ददुलारे वाजपेयी**
अध्यक्ष हिन्दी-विभाग
( सागर विश्वविद्यालय )

२०–११–५० ]

# 'कामायनी अनुशीलन'

'कामायनी' हिन्दी साहित्य के सर्वश्रेष्ठ विचारक कवि श्री जयशकर प्रसाद की सर्वश्रेष्ठ कृति है। पाठकों के लिए आधुनिक हिन्दी साहित्य की यह सबसे कठिन पुस्तक है। 'कामायनी' को समझाने के लिए या सरल करने के लिए अथवा उसका ठीक-ठीक आस्वादन या मूल्याङ्कन करने के लिए इधर हिन्दी म कई समीक्षा पुस्तके निकली हैं। उदाहरणार्थ, 'कामायनी का सरल अध्ययन, कामायनी-विवेचन, कामायनी-सौन्दर्य, कामायनी का आलोचनात्मक अध्ययन, कामायनी एक परिचय तथा कामायनी अनुशीलन। किन्तु अन्तिम पुस्तक को छोड़कर अन्य किसी म भी ठीक ठिकाने से चलनेवाली वैज्ञानिक समीक्षा पद्धति का अनुसरण नहीं हुआ है। किसी मे टीका पद्धति का अवलम्बन है तो किसी म भाष्य पद्धति का प्रयोग। किसी मे निर्णयात्मक पद्धति से कामायनी के महाकाव्यत्व को परखने का प्रयत्न किया गया है, तो किसी में काव्य के कुछ अशो को उद्धृत करके उनकी मनमानी व्याख्या की गई है जिससे कृति के सौन्दर्य, गुण, दोष को कौन कहे, उसके वर्ण्य-विषय का भी पूरा बोध नही होता। किसी ने प्रभावाभिव्यजक शैली का आश्रय लेकर अपने ऊपर पड़े हुए उस कृति के प्रभाव या प्रतिक्रिया का वर्णन किया है, तो किसी ने कवि के कुछ शब्दो या वाक्यखण्डों को लेकर, तदनन्तर उसमे कुछ अपने शब्दो को जोड़कर काव्यात्मक शैली म कवि की ही बातों को दुहराने का प्रयत्न किया है। यदि किसी आलोचक की पकड़ म कृति का कोई तत्त्व कहीं आ भी गया है तो लेखक केवल

उसका उल्लेख मात्र करके आगे बढ गया है। तार्किक ढग से उस तत्त्व के विश्लेषण मे उसके सौन्दर्य या असौन्दर्य की मीमासा मे उसका मन नहीं रमा है। उक्त पुस्तका के समीक्षक कृति के साङ्गोपाङ्ग विवेचन मे, कृतिकार की अन्तर्वृत्ति की छानबीन म, उसकी रचना-प्रक्रिया के वैज्ञानिक विश्लेषण मे अथवा अपने निजी सिद्धान्त-स्थापन एव उसकी पुष्टि मे सफल नही हुए हैं। हर्ष का विषय है कि 'कामायनी अनुशीलन' जिसके लेखक श्री रामलाल सिह एम० ए०, बी० टी०, साहित्यरत्न, अध्यापक, सागर-विश्वविद्यालय हैं उक्त सभी समीक्षा-पुस्तकों के अभावो की पूर्ण करती है। 'कामायनी अनुशीलन' समीक्षा के सामान्य तथा विशिष्ट— सभी उद्देश्यो की पूति मे सफल उतरती है। समीक्षा के सामान्य अर्थ की दृष्टि से यह पुस्तक कामायनी सम्बन्धी ज्ञातव्य विषयो का विवेचन प्रस्तुत करती हुई उन अर्था का सग्रह भी करती है जो उस रचना के सम्बन्ध म अवान्तर से प्राप्त होते हैं।

"कामायनी अनुशीलन" के अध्यायो—कथानको कामायनी का ऐतिहासिक तत्त्व, कामायनी मे प्रकृति वर्णन, चरित्र-चित्रण, भाषा तथा भावाभिव्यक्ति, छन्द-विधान, रस-सचार, कामायनी का मनरतत्त्व, कामायनी का दार्शनिक तथ्य, युग की अभिव्यक्ति, कामायनी मे काम का स्वरूप, कामायनी म प्रेम-निरूपण, कामायनी मे कर्म का स्वरूप, कामायनी म नियति का स्वरूप, कामायनी मे भारतीय सस्कृति की अभिव्यक्ति, कामायनी म प्रसाद का व्यक्तित्व, कामायनी का महाकाव्यत्व पढने से ही ज्ञात हो जाता है कि समीक्षक ने कामायनी पर साहित्यिक ऐतिहासिक, दार्शनिक, मनोवैज्ञानिकी, सामाजिक, सास्कृतिक आदि सभी दृष्टियों से विचार किया है। पुस्तक के आरम्भ म लेखक के द्वारा

ही लिखी हुई छोटी किन्तु बहुत ही सारगर्भित प्रस्तावना है, जिसम समीक्षक ने अपने समीक्षा सिद्धान्तो को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है। अगले अध्याया म आलोच्य कृति इन्ही सिद्धान्तो की कसोटी पर परखी गई है। समीक्षक ने अपने समीक्षा-सिद्धान्तो के निर्माण म पर-प्रत्यय से काम नही लिया है वरन् आत्म प्रत्यय से अपनी समीक्षा का पथ तैयार किया है जिसमे आलोचक के सभी प्रकार के दायित्वो का निर्वाह मिलता है। आलोचक ने अपनी आलोचना का स्वरूप खडा करने मे कृति-निर्माण म नियोजित जीवन तथा साहित्य के सभी उद्देश्यो, तत्त्वो, एव सिद्धान्तो के साथ सहानुभूति रखते हुए, भारतीय जीवन तथा साहित्य के स्थायी एव उत्कर्ष-विधायक गुणो का समावेश भी किया है। लेखक की प्रस्तावना तथा उसके आधार पर की हुई उसकी व्यावहारिक समीक्षा इस बात का प्रमाण दे रही है कि समीक्षक म सैद्धान्तिक निरूपण तथा व्यावहारिक समीक्षण दोनो प्रकार की शक्तियाँ वर्तमान हैं।

विशिष्ट अर्थ म 'कामायनी अनुशीलन' कामायनी तथा प्रसादजी की उन विशेपताओं का तुलनात्मक रूप में विश्लेपण भी करती है जो उस कृति तथा उसके लेखक को उसी प्रकार की अन्य कृतियो तथा कृतिकारो से अधिक गौरव, महत्ता एव विशिष्टता प्रदान करती है।

समीक्षक ने कामायनी की समीक्षा करते समय कवि के उद्देश्य की रक्षा करते हुए साहित्य के स्थायी सस्कारो, सिद्धान्तो एव मान्यताओ की कही अवहेलना नहीं होने दी है। समीक्षक ने अपनी व्यावहारिक समीक्षा मे कवि, साहित्य, जीवन एव पाठक सभी के प्रति अपने दायित्वा का सम्यक् रीति से सम्पादन किया

हैं। प्रधान रूप से समीक्षक ने इस कृति में विवेचनात्मक पद्धति का अवलम्बन लिया है किन्तु विषय प्रतिपादन में विशदता, स्पष्टता, वैज्ञानिकता एवं सरलता लाने के लिए यथास्थान सैद्धान्तिक, तुलनात्मक, ऐतिहासिक प्रभावात्मक एवं निर्णयात्मक पद्धति का भी समावेश किया है। इससे समीक्षक का दृष्टिकोण बहुत ही स्वस्थ तथा पूर्ण हो गया है।

समीक्षक ने प्रत्येक नये अध्याय के आरम्भ में ही नहीं वरन् प्रत्येक नवीन विशेषता के विवेचन के अवसर पर जीवन एवं साहित्य-सिद्धान्तों का सामान्य कथन के रूप में प्रयोग किया है जिनके प्रकाश में कृति की जीवन तथा साहित्य सम्बन्धी सभी विशेषतायें निखर उठती हैं तथा वे पाठकों एवं साहित्य पारखियों की स्वीकृति को मुग्ध करके बाँध लेती हैं। लेखक ने यथावसर जिस प्रकार सामान्य कथन के आधार पर विशेष की पुष्टि की है उसी प्रकार विशेष के आधार पर सामान्य का निरूपण भी किया है। इससे समीक्षक की तथ्यग्रहण की दृष्टि एवं विवेचन की वैज्ञानिक बुद्धि का पता चलता है। विवेच्य विषय को सुस्पष्ट करने के लिए समीक्षक ने प्रत्येक अध्याय को कई भागों में विभाजित किया है। फिर उसने एक एक विभाग की स्वतन्त्र रूप से व्याख्या की है। प्रत्येक विभाग के आरम्भ में लेखक कतिपय सूत्र-वाक्यों को कहता है फिर उनकी व्याख्या करता है तदनन्तर ग्रन्थ के उदाहरणों द्वारा उनकी पुष्टि करता है। कहीं कहीं जल्दी में कुछ बात सूत्र रूप में कह कर ही छोड़ दी गई हैं। यदि लेखक ने रुक कर उनकी व्याख्या कर दी होती तो उसका प्रतिपादन पाठकों को अधिक बोधगम्य हो जाता। सम्पूर्ण पुस्तक पढ़ने के पश्चात् यह ज्ञात होता है कि समीक्षक की दृष्टि कृति अथवा कवि की विशेषताओं के उद्घाटन की ओर ही अधिक है। इसलिए कृति

या कवि में कुछ दूषण भी हैं तो लेखक ने अपनी तार्किक शैली द्वारा उन्हें भूषण बना दिया है।

( रेडियो के सौजन्य से )

**राजनाथ पाण्डेय एम० ए०**
प्राध्यापक, हिन्दी-विभाग
( सागर विश्वविद्यालय, मध्यप्रदेश )

# प्राक्कथन

## ( प्रथम संस्करण )

श्रद्धा हमारे जीवन की मातृ, धातृ तथा विधातृ रही है। मैने जीवन मे प्रयत्न, अभ्यास, विश्वास, आशा, शक्ति, ज्ञान, भक्ति, कर्म तथा आनन्द का दर्शन श्रद्धा के रूप म किया है। श्रद्धा जीवन का वह परम तत्त्व है जिसके द्वारा परम सत्य का अखड दर्शन होता है। श्रद्धा के अभाव से हमारी भक्ति अन्धी, हमारा ज्ञान लॅगडा, हमारा कर्म पाखडी, हमारी वृत्ति व्यभिचारी, हमारी प्रवृत्ति दूषित एव हमारे प्रयत्न कलुषित हो जाते हैं। हमे बुद्धि गम्य, दृष्टि-गम्य तथा आत्म गम्य—किसी विषय पर विश्वास नहीं होता। अश्रद्धा घोर मोह-निद्रा, घोर अध.पतन तथा सर्वस्व नाश है। 'कामायनी'गत इसी 'श्रद्धा' के दर्शन ने 'कामायनी-अनुशीलन' का अकुर उत्पन्न किया। सर्वप्रथम गुरुदेव प० सीतारामजी चतुर्वेदी ने अपनी प्रेरणा द्वारा इसे प्ररोहित किया। तदनन्तर गुरुदेव प० केशवप्रसाद जी मिश्र ने अपने विद्वत्ता-पूर्ण मधुर अध्यापन द्वारा इसे पल्लवित किया। इसके पश्चात् गुरुदेव प० विश्वनाथप्रसाद जी मिश्र ने अपनी साहित्यिक मन्त्रणाओं द्वारा इसे वर्धित तथा पुष्पित किया। यहाँ तक इस पुस्तक का रूप एम० ए० परीक्षा के 'प्रबन्ध' रूप मे था। बाद को इसम 'ऐतिहासिक तत्त्व,' 'युग की अभिव्यक्ति' तथा परिशिष्टाश जोड़कर प्रस्तुत पुस्तक का रूप तैयार हुआ। इन परवर्ती अध्यायो मे तथा पहले भी गुरुदेव प० नन्द-दुलारे जी वाजपेयी से समय समय पर जो साहित्यिक सम्मतियाँ मिली, उनका ऋण नही चुकाया जा सकता। इसे प्रकाश म लाने का सर्वस्व श्रेय गुरुवर वाजपेयी जी को ही है। उपर्युक्त सभी गुरुदेवो की आभार-

स्वीकृति म धन्यवाद देना तुच्छ समझ कर मै उनका सादर अभिनन्दन करता हूँ। इसके अतिरिक्त जिन जिन ग्रंथकारो तथा विद्वानो से प्रत्यक्ष या परोक्ष किसी भी प्रकार की सहायता मिली है, उनके प्रति सच्चे हृदय से कृतज्ञता प्रकट करता हूँ।

'कामायनी-अनुशीलन' का पथ प्रस्तावना मे मैने बता दिया है। अत. उसे दुहराने की आवश्यकता नही। यदि उस पथ से चलकर पाठको को 'कामायनी अनुशीलन' का दर्शन हो सका, तो मै अपना परिश्रम सफल समझूँगा।

जिस प्रकार 'कामायनी' म प्रलय तथा सृष्टि, दोनो का कहानियाँ छिपी हैं, तदवत् 'कामायनी' का अनुशीलन भी मेरे जीवन के प्रलय तथा सृष्टि दोनो कालो म हुआ है। मेरे जीवन के प्रलय-काल ने ही इसे सृष्टिभूमि पर लाने म विलम्ब किया। प्रथम, मैसूर यात्रा मे 'अनुशीलन' की हस्तलिपि ही रेल मे खो गई थी जो आठ महीने पश्चात् मिली। अनन्तर कत्ल के एक मुकदम की पैरवी ने जीवन को इतना अस्त-व्यस्त बना दिया था कि मेरा साहित्यिक जगत् से साथ ही छूट गया था। इन्ही उपर्युक्त व्यस्तताओं के कारण पुस्तक का प्रकाशन ठीक समय पर न हो सका।

अन्त म इस पुस्तक म मुझसे जो भूले हुई हैं तथा जो अपराध बन पड़े हैं, उनकी क्षमा-याचना करना अपना कर्तव्य समझता हूँ।

*कृष्ण-जन्माष्टमी*
मातृ-मन्दिर काशी।

**रामलाल सिंह**

# वक्तव्य

## ( द्वितीय संस्करण )

प्रथम सस्करण की समाप्ति तथा नवीन सस्करण के प्रकाशन के अवसर पर मै 'कामायनी अनुशीलन' के पाठको के प्रति हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता हूँ। नवीन सस्करण मे पुराने अध्यायों म— विशेषत. प्रारम्भ के प्रथम तीन मे काफी परिवर्तन तथा परिवर्धन हुआ है। इसके अतिरिक्त 'परिशिष्ट' म पॉच नये अध्याय जोड़े गये हैं। इन नये अध्याया के जोडने से कही कही कुछ थोड़ी पुनरुक्ति हो गई है, किन्तु विषय की स्पष्टता के लिए उनका जोड़ना आवश्यक था। इन नये अध्यायों के अनुशीलन मे भी समय समय पर जो साहित्यिक सम्मतियाँ गुरुदेव प० नन्ददुलारे वाजपेयी जी से मिली, उनके लिए मै हृदय से उनका अभिवन्दन करता हूँ। पुस्तक काशी से छप रही थी और मै सागर मे था, इसलिए 'प्रूफ' सशोधन मेरे द्वारा न होने के कारण इसमे मुद्रण सम्बन्धी अशुद्धियाँ अधिक रह गई हैं, इनके लिए मै पाठकों से क्षमा प्रार्थी हूँ। आशा करता हूँ कि वे शुद्धि-पत्र देख कर अशुद्धियो को सुधार लेगे।

शरद् पूर्णिमा
सम्वत् २००७
सागर विश्वविद्यालय, सागर।

रामलाल सिंह

## लेखक की शीघ्र प्रकाशित होनेवाली अन्य रचनायें :—

(१) निबन्धकार शुक्ल जी
(२) क्रान्तिकारी कवि कबीर
(३) साहित्य-शिक्षण
(४) आचार्य शुक्ल के समीक्षा-सिद्धान्त
(५) भाषा-दर्शन
(६) शिक्षाव्रती महात्मा गान्धी

# विषय-सूची

# प्रस्तावना

साहित्य के विकास के साथ साथ उसका मानदण्ड भी विकसित होता रहता है। लक्षण ग्रन्थ जीवन की परिस्थितियों, समस्याओं तथा मूल्यो एव उनकी प्रेरणा से बने हुए लक्ष्य ग्रन्थो के आधार पर ही बना करते हैं। जीवन तथा लक्ष्य ग्रन्थो के स्वरूप म ज्यो-ज्यों अन्तर उपस्थित होगा त्यों-त्यों लक्षण ग्रन्थ भी परिवर्तित होते जायेंगे। भारतीय समीक्षा के विभिन्न सम्प्रदायों—अलकार, रीति, रस, औचित्य, ध्वनि, वक्रोक्ति आदि की स्थापना तदसम्बन्धी युग-विशेष के जीवन तथा लक्ष्य ग्रन्थों म परिवर्तन एव भिन्नता ही के कारण हुई है। उन विभिन्न सम्प्रदायों के प्रतिष्ठापका एव अनुयायियो के लक्षण ग्रन्थों की भिन्नता तथा उनके काव्य समीक्षण की पद्धतियों के अन्तर के कारण, उनके युग-विशेष के परिवर्तित प्रकार के लक्ष्य-ग्रन्थों तथा जीवन की परिवर्तित परिस्थितियों, समस्याओं एव प्रश्नो म खोजे जा सकते हैं, किसी निरपेक्ष या शून्य सत्ता मे नही। काव्यालकार, काव्यादर्श, अग्निपुराण, सरस्वतीकंठाभरण, साहित्यदर्पण आदि विभिन्न लक्षण ग्रन्थो मे महाकाव्य के लक्षण विभिन्न प्रकार के मिलते हैं। उक्त-लक्षण-ग्रन्थो मे महाकाव्य के लक्षणो या विशेषताओ की भिन्नता के कारण उन ग्रन्थों के लेखकों के युग-विशेष के विशिष्ट प्रकार के लक्ष्यग्रन्थ एव परिवर्तित जीवन-प्रश्न तथा परिस्थितियाँ हैं, जिन्हें समझने के लिए वे लक्षण ग्रन्थ लिखे गये। वस्तुतः लक्षण-ग्रन्थ अथवा शास्त्र-ग्रन्थ किसी युग विशेष के लक्ष्य ग्रन्थ या जीवन विशेष को समझने मे सहायता पहुँचाने के लिए ही लिखे जाते हैं, साहित्य या जीवन को बाँधकर गतिहीन बनाने

के लिए नहीं। उपर्युक्त कथन का मेरा तात्पर्य यह नहीं है कि जीवन तथा साहित्य के सभी तत्त्व, सिद्धांत तथा मूल्य परिवर्तनशील ही होते हैं या महाकाव्य के सभी लक्षण सदा बदलते ही रहते हैं। मेरे कहने का प्रयोजन इतना ही है कि जीवन तथा साहित्य—दोनों में कुछ स्थायी भावनाओं, कतिपय निरन्तर सत्यों तथा कुछ शाश्वत मूल्यों के सुनिश्चित तथा स्थिर रहते हुए भी युग की आवश्यकता तथा माँग के अनुसार उनमें नए नियम, उपनियम, कुछ नवीन आदर्श, मूल्य आदि आते रहते हैं, उनको व्यक्त करनेवाली पद्धतियाँ, रीतियाँ तथा उनके आस्वादन की प्रणालियाँ, परिवर्तित होती रहती हैं। तद्वत् महाकाव्य* के कुछ लक्षण, सिद्धांत, आदर्श आदि ऐसे हैं जिनके विषय में आचार्य लोग एक मत हैं, जिन्हें हम निश्चित या स्थिर मान सकते हैं, तथा कुछ लक्षण, नियम, उपनियम आदि ऐसे हैं जिनके विषय में आचार्यों की एक सम्मति नहीं है, जो समय समय पर युग तथा समाज एवं साहित्य के परिवर्तन के अनुसार परिवर्तित होते रहे हैं, जिन्हे हम अनिश्चित† या गौण मान

---

* महाकाव्य के स्थायी तत्त्व —नायक या नायिका उदात्तत्व, मानव जीवन के सभी प्रतिनिधि भावों तथा अन्तर्वृत्तियों की उपस्थिति (इनके द्वारा मानव जीवन की यथासाध्य पूर्ण अभिव्यक्ति) कथानक का ऐतिहासिक आधार या सदाश्रयत्व, मानव जीवन में सर्वव्यापी भाव की महाकाव्य में प्रधानता, जीवन की महानतम वास्तविकता का चित्रण, चतुर्वर्ग फलप्राप्ति।

† महाकाव्य के गौण तत्त्व —सर्गों की संख्या तथा आकार, काव्य या सर्गों का नामकरण, मंगलाचरण, छन्द विधान, वर्ण्य विषय की विविधता।

सकते है। साहित्य के क्षेत्र म इस प्रकार के परिवर्तन या नवीन पद्धति, रीति, पन्थ आदि के नियामक कवियो का हमारे यहाँ सदा स सम्मान होता आया है*-

"अन्धारत कवयो येषा पन्था क्षुराणः परैभवत्।
परेषा तु पदाक्रान्त, पन्थास्त कविकुञ्जरा ॥

उक्त श्लोक म दूसरा क मार्ग पर चलने वाले कवि अन्धे कहे गये है एव अपने लिए नये मार्ग के नियामक कवि श्रेष्ठ एव माननीय माने गए है। साहित्य-क्षेत्र म इस नूतनता क समादर का उद्देश्य स्वच्छन्दता का प्रचार नहीं वरन् साहित्य के भाव-क्षेत्र तथा कलाक्षेत्र क सौंदर्य म नवीनता एव मालिकता के समावेश द्वारा उसे अत्यन्त व्यापक तथा विस्तृत बनाना है। साहित्य के इन्हीं नये पन्था, पद्धतियों, रीतिया, शैलियों, नियमा उपनियमो अभिव्यक्ति प्रणालियों आदि का निरूपण समय समय पर समालोचक किया करते हैं। आलोचक या समीक्षक का लक्ष्य जीवन तथा साहित्य का ऐसा नियन्त्रण करना है जिससे दोनो उत्तरोत्तर विकास क मार्ग पर अग्रसर होते रहे। यदि समीक्षक अनावश्यक प्राचीनता के त्याग एव आवश्यक नवीनता के ग्रहण मे अभिरुचि नहीं दिखलाएगा तो मौलिक कवि या लेखक साहित्य मे नूतनता लाने म सकोच करेगे और साहित्य का विकास अवरुद्ध हो जायगा। अस्तु यदि कोई नया कृतिकार अपनी कृति मे परम्परा का पालन न कर रहा हो तो समालोचक को सबसे पहले यह देखना चाहिए कि वह प्रेरणा है किस पानी का, वह किस प्रकार की कृति का निर्माण करना चाहता है? उस नवीन कृति के निर्माण म उसका क्या उद्देश्य है। इन उपर्युक्त प्रारम्भिक बातो के ज्ञान क

---

* गगावतरण काव्य—१।१७

अभाव मे समीक्षक कृतिकार से सहानुभूति स्थापित नही कर सकता। सहानुभूति के अभाव म की हुई समीक्षा से दिमागी कसरत हो सकती है, जीवन या साहित्य के मूल्यों की परख या पहचान नहीं।

असाधारण प्रतिभा सम्पन्न कवि केवल परम्परागत रचना नहीं करता, वह साहित्य-क्षेत्र म नई-नई वीथियाँ भी बनाता चलता है, सामाजिक जीवन की गति विधि के अनुसार वह अपने साहित्य की रूप रेखा भी बदलता चलता है, युग की माँग एव आवश्यकता के अनुसार अपने काव्यों म जीवन के नये मूल्यों, मान्यताओं, एव आदर्शों का समावेश भी करता चलता है। ऐसे महान् कृतिकारों की कृतियों की समीक्षा का उद्देश्य उनके* नवीन रचना सौंदर्य क विधान की प्रक्रिया को विवृत करना है, कलाकार† द्वारा काव्यगत निरूपित जीवन के मूल्यों का पुनर्निर्माण करना है एव उनके साधन तथा साध्यो के साथ पूर्ण सहृदयता स्थापित करना है। साहित्य या समीक्षा के क्षेत्र म इस प्रकार की नवीनता के स्वागत अथवा समादार का अर्थ प्राचीनता का एक दम बहिष्कार नही है। मेरे उपर्युक्त निवचन का तात्पर्य इतना ही है कि प्राचीन कह कर किसी को सिर माथे रखना और नवीन कहकर किसी को निरख परख के बिना त्याग देना ठीक नही। बिना ठीक ठीक पहचान किये किसी का संग्रह या त्याग उचित नही है।

---

*Criticism is unfolding the aesthetic process.

†The critic recreates in the process of judgement what the artist has created

—The Bases of Criticism (88)

प्राचीनता एव नवीनता के सग्रह तथा त्याग के विषय में मालविकाग्नि-मित्र नाटक की प्रस्तावना म कालिदास ने जो कुछ कहा है वह समीक्षा का मानदण्ड होने योग्य है .—

पुराणमित्येव न साधु सर्वं न चापि काव्य नवमित्यवद्यम् ।
सन्त परीक्ष्यान्यतरद्भजन्ते मूढ. परप्रत्ययनेय बुद्धि: ॥

समीक्षक को किसी कृति की परख के लिए तटस्थ* होना आवश्यक है क्याकि वह तटस्थ हुए बिना सत्समालोचना का पथ पकड़ नही सकता। आलोचक का काम कर्ता का वकील होना नही पाठक का सहायक होना है। वह जीवन तथा साहित्य दोना दृष्टियो से उसे रचना के श्रेय तथा प्रेय स्वरूप को समझाता है एव उसकी उद्वेगजनक बातो को बाह्य कह कर उन्हे लक्षित कराता है। तटस्थ† होने का अर्थ कृति से दूर ही दूर रहना नही है वरन् काव्य गत वर्णित सास्कृतिक तत्त्वो का निष्पक्ष दृष्टि से सचयन करना है जिससे विश्व सस्कृति अधिक से अधिक पूर्ण हो सके। काव्यानुशीलन‡ के निरन्तर अभ्यास से जिनका मन विस्तृत नही हुआ है, जिनम वर्णनीय विषय या वस्तु के

* Criticism is a disinterested endeavour.

—*Arnold*

† Critic will be disinterested in the sense that he will pursue only the ends of cultural perfection

— *Arnold*

‡ येषा काव्यानुशीलनाभ्यासवशाद् विशदीभूते मनोमुकुरे वर्णनीयतन्मयीभवनयोग्यता ते हृदयसवादभाज सहृदया । लोचन ( अभिनवगुप्त )

साथ तन्मय होने की क्षमता नहीं है, जिनमे कवि के हृदय-सवाद के ग्रहण की योग्यता नहीं हैं, वे कम से कम साहित्य क्षेत्र म समीक्षक बनने की कृपा न करे, और चाहे जो कुछ बने। क्योंकि जिन्हे काव्यानुशीलन का निरन्तर अभ्यास नहीं है वे अपनी रुचि, इच्छा, परम्परागत मान्यता अथवा अपने पूर्वग्रह आदि के सकुचित दायरे के भीतर ही अपनी नैसर्गिक अथवा परम्परागत कसौटी पर ही किसी कृति को परखना चाहते है, तब व भला काव्यगत अथवा जीवनगत किसी नवीन शैली, पद्धति, पन्थ अथवा अभिव्यक्ति का स्वागत कैसे करेगे, जिनमे वर्णनीय विषय अथवा वस्तु के साथ तन्मय अथवा एकाकार होने की क्षमता नहीं है, व किसी कवि या कृति का ठीक ठीक आस्वादन ही नहीं कर सकते, उसका मूल्याङ्कन कैसे करेगे, जिनमे कवि के हृदय के साथ तादात्म्य स्थापित करने की योग्यता नहीं है, वे कर्त्ता के हृदय अथवा उसकी काव्यभूमिका म प्रवेश ही नहीं कर सकते, उसकी गति विधि, गुण दोष, प्रभाव प्रसार आदि का निरीक्षण भला क्या करेगे। इस प्रकार समीक्षक के उत्तर दायित्व विविध प्रकार के दिखाई पड़ते हैं—उदाहरणार्थ : पाठक के प्रति, कवि के प्रति, अपने प्रति, साहित्य संस्कारों के प्रति, युग के प्रति इत्यादि। वर्तमान समीक्षा के विविध भेद विवेचनात्मक, निर्णयात्मक, प्रभावात्मक तुलनात्मक, ऐतिहासिक आदि इन्हीं उपर्युक्त एक या दो उत्तरदायित्वों के सम्पादन के आधार पर जान पड़ते हैं। किन्तु ये भेद, समीक्षक के किसी एक या दो दायित्व पर विशेष ध्यान देने के कारण अपूर्ण, अधूरे या एकदेशीय हैं। पूर्ण समीक्षा तो वही मानी जायगी जिसमे समीक्षक के सभी उत्तरदायित्वो का सम्यक् प्रकार से सम्पादन किया गया हो। निष्कर्ष यह कि किसी भी ग्रन्थ या कृति की पूर्ण समीक्षा

उपस्थित करने के लिए एक ओर पाठकों की माँग को ध्यान मे रखना चाहिए तो दूसरी ओर कवि के उद्देश्य को, एक ओर साहित्य की प्राचीन तथा नवीन गति-विधि के आलोक मे कृति का स्वरूप देखना आवश्यक है तो दूसरी तरफ काव्यगत जीवन की ग्राह्य तथा अग्राह्य बातों को लक्षित कराना अनिवार्य, एक ओर नवीन युग तथा जीवन की परिस्थितियों, प्रश्नों एव अभावों का प्रभाव कृति पर दिखाना आवश्यक है तो दूसरी ओर उसी प्रकार की कृतियों से उसकी तुलना करना समीचीन।

हमारा साहित्य केवल अपनी परम्परा का रूप लेकर कोने म पड़ा नहीं प्रत्युत यातायात तथा विचार विनिमय की सुविधाओं के कारण विश्व-साहित्य के साथ उसका सम्पर्क हो गया है। विश्व-जीवन की प्रवृत्तियों का प्रभाव दृश्य तथा अदृश्य रूप मे हमारे जीवन तथा साहित्य दोनों पर पड़ रहा है। अत वर्तमान युग की किसी कृति पर विचार करते समय उसे विश्व जीवन तथा विश्व साहित्य की प्रवृत्तियों के सङ्गम मे बिठाकर यह देखना आवश्यक है कि वह कितनी दूर तक उन प्रवृत्तियों के अनुकूल है और कितनी दूर तक प्रतिकूल, तथा वह अनुकूलता या प्रतिकूलता विकासमय जीवन के लिए कहाँ तक ग्राह्य या अग्राह्य है?

कामायनी मे जीवन का स्वरूप वहीं तक आधुनिक एव विश्व प्रवृत्तियों के मेल मे है जहाँ तक वह हमारे अतीत आदर्शो की भित्ति पर खड़ा हो सकता है। प्रसादजी विश्व-जीवन के विकास पथ पर चलना चाहते हैं किन्तु प्रयोगसिद्ध वर्तमान का सम्बल लेकर। प्रयोगाधीन वर्तमान को अपनाने म वे हिचकते हैं किन्तु उनकी यह हिचकिचाहट जीवन-सरक्षण तथा उसकी विकास-सिद्धि के लिए ही है, किसी अन्धानुकरण या परम्परावादिता का परिणाम नहीं। कामायनी मे महाकाव्य का स्वरूप विश्वसाहित्य

की आधुनिक प्रवृत्तिया के मेल म रखा गया है, किन्तु काव्य को अभिनव प्रवृत्तियों की स्वीकृति, नूतनता क आह्वान के साथ साथ प्राचीनता के विसर्जन रूप म नही है। इसम भारतीय काव्यो के उत्कृष्ट गुणों का समावेश करके विश्व साहित्य के आकर्षक एव उत्कर्षविधायक गुणो का सन्निवेश किया गया है। आधुनिक युग के मेल मे बैठने वाली अपनी परम्परा तथा सरकृति की रक्षा के साथ साथ विश्वव्यापी अभिनव धारणाओं का सम्प्रवेश भी किया गया है। इस प्रकार कामायनी की सृष्टि म कवि ने मध्यपथ का अवलम्बन लिया है।

सप्रति गद्यवाङ्मय की वृद्धि के साथ साथ उपन्यासो ने वर्णनों पर अपना अखण्ड अधिकार जमाना आरम्भ कर दिया है, कहानियों ने वस्तु या कथा तत्त्व के ऊपर अपना अधिकार स्थापित कर लिया है, कार्य व्यापार ( Action ) मुख्यतः नाटक का तत्त्व समझा जा रहा है। फलस्वरूप प्रबन्ध काव्य ( महाकाव्य ) की वर्ण्यभूमि केवल भावभूमि ही शेष रह गई है। इसी से आधुनिक महाकाव्य वर्णन प्रधान न होकर भाव प्रधान हो रहे हैं। क्या पूर्व क्या पश्चिम, सभी देशो के महाकाव्य प्राचीन काल से आदर्श की प्रधानता स्वीकार करते आये हैं। चाहे रामायण या रघुवश को उठाइये, चाहे पैराडाइज लौस्ट या एनीड को सर्वत्र आदर्श की ही प्रधानता मिलेगी। किन्तु आज जीवन की गति म भौतिक तत्व का अधिक समावेश होने क कारण जीवन के प्रतिबिम्ब विधायक साहित्य में आदर्श का परित्याग तथा यथार्थ का अभिनन्दन हो रहा है। कोई कहता है "जीवन स्वतः महत्त्व की वस्तु है अतः काव्य को उसकी व्याख्या नहीं करनी चाहिए, वरन् उसका पुनर्निर्माण करना चाहिए"। उसका कार्य उसके स्वरूप का निर्णय या तात्पर्य समझाना नहीं है, वरन् उसे

( जीवन को ) पूर्ण रूप से व्यक्त करना है।"* कोई कहता है "काव्य को मानव जीवन के निरीक्षण पर लक्ष्य रखना चाहिए उसके कथानक या इतिवृत्त पर नहीं"† तात्पर्य यह कि प्राचीन काल मे महाकाव्य के कथानक और आदर्श-स्थापना पर कवियों की जैसी दृष्टि थी वैसी आज नहीं है। अब मानव जीवन की मनोवैज्ञानिक विवृति ही नवीन कवियों का साध्य बन रही है। उनकी दृष्टि मे वस्तु या वृत्त तो इतिहास है, काव्य से उसका वैसा सम्बन्ध नही, जैसा इतिहास से है।

कहा जाता है कि महाकाव्य‡ की रोचकता का मुख्य कारण उसमे वर्णित अन्तर्वृत्तियाँ एव उनके आध्यात्मिक परिणाम की नियोजना है, पात्रों का कार्य तो गौण है। विश्व साहित्य की ये ही उपर्युक्त प्रवृत्तियाँ कामायनी मे लक्षित होती हैं।

साहित्य के इतिहास पर विचार करने मे यह प्रकट होता है कि उसमें परिवर्तन का क्रम उन उन समयो की सामाजिक और

---

*It ( Poetry ) has not to say life in the world ought to mean this or that but it has to show life unmistakably being significant It does not interpret the facts of life but recreates it The Epic—*Abercrombie*

†the accent is not upon the plot but upon the observation of human life

Modern Study of English Literature —*Moulton*

‡In Epic interest tends to centre less round the deeds of men and more round their inner feelings and their spiritual bearing—The Study of Poetry

सांस्कृतिक अवस्थाओं के अनुरूप ही होता आया है। ज्यों-ज्यों समय बदलता जाता है त्यों-त्यों देश की राजनीतिक, सामाजिक, धार्मिक आदि स्थितियों में परिवर्तन होते जाते हैं और प्रायः उसी क्रम से साहित्य-निर्माण की दिशायें भी बदलती जाती हैं। कवि पर उन स्थितियों का अनिवार्य प्रभाव पड़ता है। ज्ञात या अज्ञात रूप से उसकी साहित्यिक सृष्टि में युग के संस्कार समाहित होते रहते हैं। कामायनी की अभिनवता भी युग के इन्हीं संस्कारों का परिणाम है।

प्रसादजी ने अपनी काव्य और कला नाम की पुस्तक* में पाठ्य-काव्य के बाह्यवर्णन, बुद्धिवाद आदि से विराग दिखाया है और भाव पक्ष से अनुराग। वे काव्य का सहज धर्म, आत्मा की क्षण क्षण में उत्पन्न होने वाली सङ्कल्पात्मक अनुभूति मानते हैं। इसीलिए काव्यों में उनकी दृष्टि भाव सौन्दर्य ही पर विशेष रहती है। भाव-सौन्दर्य की इस विशेषता एवं अपने रचना सौन्दर्य की विशिष्टता के कारण कामायनी कलात्मक या साहित्यिक महाकाव्य के अन्तर्गत आती है। विलायत† में महाकाव्य के दो वर्ग माने गये हैं :—

Epic of growth—संकलनात्मक महाकाव्य।

Epic of art—कलात्मक या साहित्यिक महाकाव्य।

सङ्कलनात्मक महाकाव्य समाज की माँग पूरी करता है। उसकी शैली स्वाभाविक, सरल तथा सुबोध होती है। उसमें कवि का ध्यान कला-सौष्ठव पर नहीं रहता किन्तु कलात्मक महाकाव्य में

---

* काव्यकला तथा अन्य निबन्ध (जयशंकर प्रसाद)

† The Epic—*Abercrombie*

कवि की दृष्टि रचना-सौन्दर्य पर विशेष रहती है। फलतः उसकी शैली में काव्य के उत्कर्ष-विधायक गुणों का समावेश रहता है। ऐसा काव्य साहित्यिक समाज में ही अधिक समादृत होता है। कहने की आवश्यकता नहीं कि कामायनी का जितना समादर साहित्यिक समाज में होगा उतना जन-साधारण में नहीं।

हिन्दी के समीक्षक* संस्कृत-साहित्य के ढर्रे पर महाकाव्यों के दो वर्ग मानते आये हैं—घटना प्रधान तथा चरित्र प्रधान, किन्तु भारतीय काव्यों का लक्ष्य भाव की अभिव्यक्ति की ओर भी रहा है। अतः महाकाव्य का तीसरा वर्ग भाव प्रधान भी हो सकता है। कामायनी इसी तीसरे वर्ग के अन्तर्गत आयेगी। अतएव घटना प्रधान अथवा चरित्र प्रधान महाकाव्यों के लक्षणों की तुला पर भावप्रधान कामायनी महाकाव्य की नाप जोख करना कवि तथा कृति दोनों के साथ अन्याय करना होगा। क्योंकि समीक्षक† को कलाकार के साथ न्याय का व्यवहार करने के लिए उसकी निन्दा किसी ऐसे कार्य या बात के लिए नहीं करनी चाहिए जिसको वह अपनी कृति में बनाने या प्रदर्शन करने का प्रयत्न ही

---

* जायसी ग्रन्थावली की भूमिका।

( आचार्य रामचन्द्र शुक्ल )

† In fairness to artist, critic should not criticise him for not doing some thing what he was not trying to do.

Critic should try to know what he was trying to do

—Bases of Criticism (83)

नही कर रहा था। कृतिकार या कलाकार के साथ न्याय बरतने के लिए समीक्षक को यही जानने का प्रयत्न करना चाहिए कि वह अपनी कृति मे क्या बनाने या निर्माण करने का प्रयत्न कर रहा था।

पुरानी पद्धति का अन्धानुकरण करने वाला कवि, हमारे यहाँ अन्ध और परप्रत्ययनेय बुद्धि वाला समीक्षक मूढ कहा गया है। तब भला भारतीय समीक्षा पद्धति की दुहाई देने वाले समीक्षका का कामायनी महाकाव्य की नवीन रचना पद्धति पर नाक-भौ सिकोड़ना कहाँ तक ठीक है? और कामायनी म महाकाव्य के कुछ पुराने लक्षणो को न पाकर उसे महाकाव्य के क्षेत्र से निकालना कहाँ तक न्याय सगत? इसका निर्णय सन्त बुद्धिवाले समीक्षक स्वय कर सकते हैं। भारतीय प्राचीन रीति शास्त्रो की दृष्टि से कामायनी पर जो सामान्य आक्षेप हो सकते हैं उनका भी समाधान स्वय लेखक के मानदण्ड तथा युग की विचारधारा से पूर्णतया हो जाता है। उपर्युक्त कथन का मेरा यह तात्पर्य कदापि नही कि उसका (कामायनी का) विधान सर्वथा शास्त्र-दृष्टि शून्य है। सस्कृत के रीतिग्रन्था मे महाकाव्य के जो स्थायी या निश्चित लक्षण बताये गए हैं उनका पालन कामायनी म पूर्णतया हुआ है। जैसे, नायिका का धीरोदात्त चरित्र, कथानक म ऐतिहासिक-आधार एव सदाश्रयत्व, मानव जीवन के प्रतिनिधि भावो की उपस्थिति, जीवन म सर्वव्यापी मानव भाव की महाकाव्य मे प्रधानता, महाकाव्य के साध्य रूप म परमोच्च विश्व चेतन की प्राप्ति, राष्ट्र एव विश्व-जीवन की मुख्य वास्तविकताओं एव समस्याओ का चित्र। सस्कृत के लक्षण ग्रन्थों म दिए हुए महाकाव्य के स्थूल लक्षणों—काव्य या सर्गों के नामकरण, सर्गो की सख्या तथा आकार, छन्द-विधान, वर्ण्य विषय की विविधता

आदि का भी यथा साध्य पालन कामायनी म हुआ है। यदि सूक्ष्म दृष्टि से विचार किया जाय तो पता चलेगा कि सस्कृत साहित्य म वाल्मीकि से लेकर श्रीहर्ष तक किसी ने भी महाकाव्य के स्थूल नियमो का पूर्णतया पालन नही किया। हिन्दी साहित्य म भी वीरगाथा काल से लेकर आधुनिक काल तक किसी भी महाकाव्य म इन स्थूल नियमों का पूर्णतया पालन नही दिखाई पडता। माघ के शिशुपालबध तथा श्रीहर्ष के नैषध चरित मे कथानक महाकाव्य की दृष्टि से बहुत ही छोटा है तो क्या ये महाकाव्य के नाम से अभिहित नही होते? तुलसी के रामचरितमानस मे सात ही सर्ग हैं तो क्या वह महाकाव्य की श्रेणी से पृथक् कर दिया गया? विदेशी साहित्य मे भी अरस्तू द्वारा निर्दिष्ट नियमो का पालन होमर से लेकर शेली तक किसी भी महाकवि ने नही किया। किन्तु कुछ स्थूल नियमो के अतिक्रमण के कारण वहाँ के समीक्षका ने उनके महाकाव्यो को कोई दूसरी सज्ञा नही दी, उन्हें महाकाव्यों की पक्ति से बहिष्कृत नही किया। वस्तुत. शास्त्र तो मार्ग-प्रदर्शन मात्र के लिए निमित होता है, काव्य के नियम-प्रवाह को अवरुद्ध करने के लिए नही। इसी से विचारशील आचार्यों ने शास्त्र के नियम-निरूपण के पश्चात् यह स्पष्ट कह दिया हे :—

> सन्धि सन्ध्यङ्गघटन रसाभिव्यक्त्यपेक्षया।
> न तु केवलया बुद्ध्या शास्त्रसम्पादनेच्छया।

काव्य मे शास्त्र सम्पादन की इच्छा अनभीप्सित मानी गई है और रसाभिव्यक्ति की इच्छा अभीष्ट। कामायनी के सम्बन्ध मे कौन कह सकता है कि इसमे रसाभिव्यक्ति की अपेक्षा नहीं उपेक्षा हे।

नियमों का अतिक्रमण मूल सिद्धान्तों की पराङ्गमुखता नहीं है। छन्द-परिवृत्ति महाकाव्यों में प्रवाह की भङ्गिमा सूचित करने के लिए होती है। नूतन भाव के साथ उसके उपयुक्त नूतन छन्द का सामञ्जस्य कर देने से काव्य की रमणीयता बढ़ जाती है। अंगरेजी साहित्य में भारतीय साहित्य की भाँति संगीत-तत्त्व का सूक्ष्म विधान नहीं है फिर भी वहाँ के कवि छन्दः-परिवृत्ति के बिना भी काव्य में परिस्थिति-परिवर्तन की सूचना देते रहे हैं। यदि कोई कवि इस नियम का पालन न करे तो इससे मूल सिद्धान्त का विरोध उपस्थित नहीं हो सकता, भले ही नियम या उपनियम का पालन न हो सके। मानस के रण-प्रसंगों में कवि ने वीरभावोद्बोधक छन्दों का प्रयोग बराबर किया है किन्तु पदमावत में वे ही रस या प्रसंग सदा दोहे-चौपाई में ही रखे गये हैं। ऐसा करने से उसका युद्ध वर्णन अवश्य उतना नहीं खिल सका। पर उससे वीर भाव का उद्रेक होता ही नहीं, ऐसा तो नहीं कहा जा सकता। ठीक इसी प्रकार यदि बात बात में छन्द बदलते जायँ तो इस अतिरेक से वैसी ही क्या उससे भी अधिक बाधा उपस्थित हो सकती है। केशव की रामचन्द्रिका में छन्दों का हेर फेर इतना अधिक हुआ है कि काव्य का प्रवाह कहीं जमता ही नहीं, टूट टूट जाता है। इसी से कहा जाता है कि शास्त्र, मार्ग विलोकन की दृष्टि दे सकता है, मार्ग पर पद विन्यास करना नहीं सिखा सकता। अनुकूल पद्धति चुनने का कार्य कर्ता का ही है, शास्त्र का नहीं।

प्रबन्ध काव्य में नाना प्रकार की घटनाओं का समावेश मानव जीवन सम्बन्धी अनेक प्रकार की भावनाओं एवं अन्त-र्वृत्तियों के अङ्कन के लिए होता है, और उनका समन्वित लक्ष्य होता है, मानव जीवन की यथासाध्य पूर्ण अभिव्यक्ति। यदि घटनाओं के आधिक्य के बिना ही कर्ता वैसा करने में सफल हो जाय

तो स्थूल नियमों का अतिक्रमण दूषण न होकर भूषण ही होगा। कामायनी में ऐसा ही हुआ है।

महाकाव्य की सच्ची कसौटी छन्द विधान नहीं, सर्ग सख्या नहीं, मगलाचरण नहीं, खल निन्दा या सज्जनशासन नहीं, प्रकृति वर्णन या वस्तु-परिगणन नहीं, पात्रों या घटनाओं की बहुलता नहीं, ये सब तो उसके बाह्य अङ्ग हैं। उसकी आत्मा है जीवन की पूर्ण अभिव्यक्ति, जिसमें जीवन के चिरन्तन सघर्ष का अङ्कन, मानव हृदय के नाना भावो एव परिस्थितियो का चित्रण, जीवन की महानतम वास्तविकता का वर्णन एव मानव जीवन की परमोच्च विश्व चेतना का स्पष्टीकरण रहता है। कहने की आवश्यकता नहीं कि कामायनी, महाकाव्य की इस अन्तरङ्ग कसौटी पर सफल उतरती है।

---

# कथानक

किसी भी ख्यातवृत्त वाले काव्य के कथानक पर विचार करते समय सर्वप्रथम यह प्रश्न उठता है कि उसका मूलाधार क्या है। इस दृष्टि से ख्यातवृत्त प्रधान वाले महाकाव्य 'कामायनी' के कथानक पर विचार करते समय इस प्रश्न का उठना स्वाभाविक है कि इसके मूलाधार ग्रन्थ कौन कौन से है। कामायनी की कथा-सामग्री विभिन्न वेदो, पुराणो, ब्राह्मणो तथा आर्य्य साहित्य के अन्य ऐतिहासिक ग्रन्थों में बिखरी पड़ी है। मनु का इतिहास विभिन्न वेदों, पुराणो, स्मृतियों, इतिहासो तथा काव्यग्रन्थों मे पर्याप्त मात्रा मे मिलता है। कामायनी मे तपस्वी मनु सम्बन्धी वृत्तान्त तथा हिंसक यजमान मनु की कथा ऋग्वेद के आधार पर है। नियामक अथवा प्रजापति मनु की कथा अथर्ववेद, ऋग्वेद, महाभारत तथा मनुस्मृति के आधार पर निर्मित हुई है। इडा सम्बन्धी कथाएँ प्रायः ऋग्वेद तथा शतपथ ब्राह्मण से ली गई है। श्रद्धा सम्बन्धी घटनाएँ ऋग्वेद, शतपथ-ब्राह्मण तथा विभिन्न पुराणों के आधार पर बनी है। कुमार की कथा का आधार यम-यमी की कथा से ढूँढा जा सकता है। जल-प्लावन की कथा, देव-सृष्टि-वर्णन एव श्रद्धा-मनु की प्रणय-कथा न्यूनाधिक अन्तर से ब्रह्मपुराण, पद्मपुराण, विष्णुपुराण, वायुपुराण, अग्निपुराण, मार्कण्डेयपुराण, मत्स्यपुराण, ब्रह्माण्डपुराण, देवीभागवत पुराण, श्रीमद्भागवत तथा हरिवंश मे पाई जाती है। छान्दोग्योपनिषद् तथा त्रिपुरारहस्य मे श्रद्धा की भावमूलक व्याख्या मिलती है। कामायनी के अन्तिम तीन सर्गों की रचना शैवागम के प्रत्यभिज्ञा-दर्शन के आधार पर हुई है। कामायनी के प्रारम्भ मे प्रसादजी

लिखित 'आमुख' से यह विदित होता है कि इसके कथानक के प्रमुख मूलाधार ग्रन्थ ऋग्वेद, शतपथ ब्राह्मण तथा श्रीमद्भागवत ही हैं। काव्यान्तर्गत प्रतिपादित सिद्धान्त एवं दर्शन का मूल स्रोत शैवागमों में मिलता है। (ओघ या जल-प्लावन की कथा केवल भारतीय पुराणों से ही नहीं, यहूदियों, यवनों तथा असीरिया के पुराणों में भी वर्णित है।) अतः यह स्पष्ट है कि यह वही ऐतिहासिक घटना है जो धार्मिक भावना की खोल ओढ़कर दैवी कोप का प्रतीक बन गई है। और ज्ञानोन्मेष के प्रथम प्रभात काल में मनुष्यों के प्रत्येक दल ने अपनी भावात्मक वृत्ति के कारण इसे बहुत ही भावात्मक तथा अतिरंजित बना दिया है तथा उससे सम्बन्ध रखनेवाले पात्रों का रूप भी भावात्मक कर दिया है। इसीलिए तथ्य-संग्रहकारी तार्किकों को ऐसी घटनाओं में रूपक का आरोप कर लेने में सुविधा हो जाती है। किन्तु पात्रों तथा घटनाओं का भावात्मक वर्णन या रूप देखकर ऐसा तो नहीं कहा जा सकता कि इसमें सत्यांश है ही नहीं। स्वयं प्रसादजी ने जल-प्लावन* की घटना को प्रमाणों द्वारा ऐतिहासिक सिद्ध किया है। विदेशी विद्वान् भी इस बात को स्वीकार करते हैं। डाक्टर ट्रिंकलर का अनुमान है कि बालू में दबे हुए प्राचीन नगरों के ध्वंसावशेषों से अवगत होता है कि हिमालय प्रान्त में कभी न कभी जल-प्रलय हुआ था। भूगर्भ-शास्त्र के विद्वानों ने तो भूगर्भ के विविध स्तरों के आधार पर यहाँ तक सिद्ध किया है कि यह बाढ़ ईसा से दस करोड़ वर्ष पूर्व आई थी।† उपर्युक्त विवेचन का तात्पर्य यह है कि कामायनी

---

*कोषोत्सव स्मारक संग्रह में देखिए—आर्यावर्त और उसका प्रथम सम्राट् नामक लेख (प्रसाद)

† १६ अक्टूबर सन् १६२८ का पायोनियर।

की कथा का आधार ऐतिहासिक है तथा उसके वस्तु-संविधान के लिए कर्ता ने आर्ष वाङ्मय के अनेक ग्रन्थों का आलोडन करके कथा-सिद्धि के लिए एक सूत्र निकाला और अपने महाकाव्य के साधनों तथा साध्य के अनुसार तत्सम्बन्धी प्रसंगों को भिन्न भिन्न ग्रन्थों से लेकर कथा का ढाँचा खड़ा किया। कथानक की विच्छिन्न शृंखलाओं को काल्पनिक घटनाओं से जोड़कर उसे काव्यात्मक बनाया।

अब देखना यह चाहिए कि कथानक को काव्योपयोगी बनाने के लिए कवि ने मूल कथा में कहाँ कहाँ परिवर्तन किया है। अर्थात् मूल कथा के क्रम में कहाँ कहाँ परिवर्तन हुआ है? किन किन नवीन घटनाओं की उद्भावना की गई है? किन किन घटनाओं में परिष्कार तथा परिहार हुआ है? कौन कौन से अनुपयोगी वृत्त छोड़ दिये गये हैं? किन किन घटनाओं की सृष्टि उसी प्रकार की दूसरी घटनाओं के आधार पर हुई है? साथ ही यह भी देखते चलना है कि मूल कथा के इन परिवर्तनों, परिष्कारों तथा परिवर्द्धनों, परिहारों एवं स्वतन्त्र उद्भावनाओं से कामायनी का कथानक उसके प्रयोजन की सिद्धि में कहाँ तक सफल हुआ है, वस्तु-संविधान की दृष्टि से कहाँ तक वह कलात्मक बन सका है एवं ऐतिहासिक वातावरण की रक्षा में कहाँ तक समर्थ हो सका है।

कामायनी में कल्पित कथाओं की सृष्टि तथा घटनाओं का क्रम-परिवर्तन चार प्रयोजनों से हुआ है—कथानक में सम्बन्ध-निर्वाह की रक्षा, कथा की धारा को सदा महाकाव्य के साध्य की ओर उन्मुख करने का प्रयत्न, विविध प्रसंगों में अन्विति की स्थापना तथा घटनाओं को अधिक से अधिक मानवीय बनाने की चेष्टा। प्रसंगों की एकता तथा सम्बन्ध

निर्वाह—दोनो तत्त्व अन्योन्याश्रित है। प्रबन्ध काव्य मे कथा की धारा चलती है। धारा-प्रवाह की रक्षा के लिए एक प्रसग से दूसरे प्रसग पर आना पडता है और सभी प्रसगो का प्रवाह काव्य के साध्य की ओर उन्मुख करना पड़ता है। प्रसादजी ने अपनी स्वतत्र-कल्पित कथाओ से बिखरे हुए वृत्तों को एक सूत्र में जोड़कर ऐसा सुन्दर प्रवाह कथानक मे उत्पन्न किया है कि कथा की धारा का प्रवाह कहीं टूटता ही नही, आवश्यकतानुसार कही मन्द, कही तीव्र गति से साध्य की ओर चलता हुआ दिखाई पड़ता है। श्रद्धा एव मनु का सम्बन्ध आधिकारिक कथा से है तथा इडा का प्रासगिक कथा से। कामायनी का पूर्व भाग श्रद्धा एव मनु सम्बन्धी घटनाओं से घिरा है तथा उत्तर भाग का अधिकाश इडा सम्बन्धी वृत्तों से। ये दोनों प्रमुख आधिकारिक तथा प्रासगिक घटनाएँ भिन्न भिन्न स्थानो पर घटित हो रही है जो एक दूसरे से बहुत दूर है। इन दोनो घटनाओ का एक सम्बन्ध-सूत्र मे बाँधनेवाला वृत्त (मनु के निवासस्थान पर उनके यज्ञावशिष्ट अन्न से इड़ा की पालित होनेवाली घटना) जो कामायनी के मूलाधार ग्रन्थ, शतपथ में मिलता था उसे कवि ने छोड़ दिया है। अत. पाठकों को प्रारम्भ मे इस बात की बडी जिज्ञासा रहती है कि कवि इन बिखरे हुए प्रसगो की अन्विति कैसे बैठायेगा, उन्हे किस प्रकार एक सम्बन्ध-सूत्र में पिरोयेगा तथा कथा के धाराप्रवाह की रक्षा कैसे करेगा? कवि बड़े ही कौशल से श्रद्धा के पुत्र-प्रेम से, मनु के हृदय म ईर्ष्या उत्पन्न कर, उनकी भागने वाली घटना का निर्माण कर लेता है और इस प्रकार मनु को भगाकर सारस्वत प्रदेश मे इड़ा के पास पहुँचा देता है। मनु को सारस्वत प्रदेश में नियामक रूप मे रखनेवाली घटना तथा इड़ा एवं मनु दोनों की एक दूसरे के प्रति आकर्षण तथा प्रेम वाली घटनाएँ

दूसरे ग्रन्थों में (ऋग्वेद और भागवत में) वर्णित घटनाओं के आधार पर बनाई गई है, किन्तु कहने की आवश्यकता नही कि इनके द्वारा कथा के सम्बन्ध-निर्वाह, प्रसगो की अन्विति की सुरक्षा, तथा धारा प्रवाह की एकता को ठीक रखने मे बडी सहायता मिलती है। मनु के भाग जाने पर श्रद्धा अपना विरह-व्यथित जीवन अपने पुत्र मानव के साथ अपने पूर्व निवास-स्थान पर बिता रही है। और इधर मनु सारस्वत प्रदेश मे अपने अत्याचार-पूर्ण स्वच्छन्द व्यवहार के कारण सारी जनता एव देवताओ के कोपभाजन बनकर युद्ध क्षेत्र मे मुमूर्षु पडे है। कवि ने श्रद्धा की स्वप्नवाली घटना का निर्माणकर और उसे मनु के पास युद्धक्षेत्र मे पहुँचाकर, दोनो बिखरी हुई घटनाओ को जोड दिया है, दो विच्छिन्न प्रसगों को एक सम्बन्ध-सूत्र मे बाँध दिया है तथा उनका प्रवाह साध्य की ओर उन्मुख कर दिया है।

इसी प्रकार कवि की अन्य कल्पित घटनाएँ—जैसे, श्रद्धा को युद्धक्षेत्र में देखकर, होश मे आने पर मनु का वहाँ से ग्लानि-वश भाग जाना, उन्हे खोजने के लिए श्रद्धा का पुन: निकलना, मनु को दूसरी बार भी प्राप्त कर लेना, श्रद्धा-मनु की कैलास-यात्रा, फिर इडा, मानव तथा अन्य नगर-वासियो का वहाँ जाना, सबका अखण्ड आनन्द का अनुभव करना, आदि—कथानक के सम्बन्ध-निर्वाह की रक्षा मे, प्रसगो की अन्विति बैठाने मे तथा कथा की धारा को साध्य की ओर उन्मुख करने में पूर्णतया समर्थ हो रही है।

ऐतिहासिक कथानक मे नवीन कथा की सृष्टि का विशेषाधिकार कवि को प्राप्त है, किन्तु यहाँ उनकी कर्तृत्वशक्ति की कड़ी परीक्षा होती है। ऐतिहासिक कथानक से नूतन कथा

की संगति बैठाते समय तत्कालीन परिस्थिति से उसका पूर्ण सामंजस्य स्थापित करना पड़ता है। यदि इसमें कवि तनिक भी चूका तो काव्य में काल दोष आ जाता है। कहने की आवश्यकता नहीं कि कामायनी की कवि-कल्पित घटनाएँ प्रायः युग के वाता-वरण के अनुकूल है। कामायनी की कवि कल्पित घटनाएँ किस प्रकार तत्कालीन युग के वातावरण के अनुकूल है—इसकी चर्चा अगले अध्याय मे की जाएगी, इसलिए पुनरुक्ति दोष से बचने के लिए इस प्रसंग को यहीं समाप्त करता हूँ।

मूलाधार ग्रन्थो से कामायनी मे घटनाओ का क्रम-परिवर्तन उन्हे अधिक से अधिक मानवीय एव स्वाभाविक बनाने के उद्देश्य से हुआ है। कामायनी मे इडा शतपथ की भाँति मनु की पालित कन्या नहीं है, वह मनु के पूर्व निवास-स्थान पर न मिलकर सारस्वत प्रदेश मे मिलती है। इस परिवर्तन से मनु अपनी पालित कन्या पर मोहित नही होते, जो बहुत ही अमानवीय हो जाता, उनके हृदय में इडा के प्रति आकर्षण तथा श्रद्धा से विकर्षण उसके (श्रद्धा के) समक्ष ही नहीं होता जो बहुत ही अस्वाभाविक प्रतीत होता। अतृप्त वासनावाले मनु जैसे विलासी का निर्जन प्रदेश मे इडा जैसी 'नयनमहोत्सव की चन्द्रिका' की ओर खिंच जाना स्वाभाविक ही है।

अब यह देखना चाहिए कि किन किन घटनाओ मे परिष्कार, परिवर्धन तथा परिहार हुआ है और इन परिवर्तनों से कथानक कहाँ तक काव्योपयोगी बन सका है। क्योंकि ऐतिहासिक विवरणों मे परिष्कार, परिहार या अतिचार की आवश्यकता महाकाव्यो मे उन विवरणों या उनके परिणामों का लेखा-जोखा देने को नहीं होती वरन् वह किसी काव्यगत प्रयोजन की सिद्धि

के लिए अथवा कोई अद्भुत प्रतीक खड़ा करने के लिए होती है* । श्रीमद्भागवत तथा अन्य पुराणों में मत्स्य का उल्लेख अवतार रूप में मिलता है। उनमें अप्राकृतिक तत्त्व वर्तमान हैं। कवि ने कथा में ऐतिहासिकता लाने के लिए इस अप्राकृतिक तत्त्व को छोड़ दिया है। मनु की नाव 'शतपथ' तथा 'भागवत' में मत्स्य के शृंगक में बँधकर हिमालय पर पहुँची किन्तु कामायनी में मत्स्य के चपेटे से। घटना का यह परिष्कार काव्य में यथार्थता लाने के लिए हुआ है। 'भागवत' में पाकयज्ञ पुत्रोत्पत्ति के लिए किया गया है, किन्तु 'शतपथ' में जल-प्लवन के अनन्तर देव-प्रवृत्ति के अनुसार। कवि ने यहाँ शतपथ का ही अनुसरण किया है। कामायनी में मनु सहज-देवप्रवृत्ति से ही यज्ञ करते हैं :—

"सजग हुई फिर से सुर-संस्कृति, देव यजन की वर माया।"
कथा में सम्बन्ध-निर्वाह लाने के लिए ऐसा किया गया है।

शतपथ में यज्ञ के अवशिष्टान्न से इड़ा का पोषण होता है, कामायनी में इस अंश का परिहार मर्यादा के लिए किया गया है। तभी तो इड़ा मनु को सारस्वत प्रदेश में पहचानती नहीं, और पूछती है :—

'कहो तुम कौन यहाँ पर रहे डोल'।

---

*And yet modification or suppression and exaggeration of the details of the history will certainly be necessary not to declare what happened or result of what happened, is the object of an epic, but to accept all those as the mere material in which a single artistic purpose or a unique vital symbolism may be shaped

The Epic—*Abercrombie.*

ऋग्वेद, शतपथ तथा पुराणों में श्रद्धा केवल मनु की पत्नी तथा कामगोत्रजा ( कामपुत्री ) के रूप में आती है। कामायनी मे कवि ने श्रद्धा के वृत्तो मे मूल कथा से बहुत अधिक परिवर्धन कर दिया है जिससे वह अपना एक पूरा वृत्त, रूप तथा स्वभाव लिये हुए काव्य मे दिखाई पडती है। परिवर्धित एवं नव कल्पित घटनाओं के कारण वह अपनी व्यक्तिगत सत्ता का पूर्ण विकास उपस्थित करती है। श्रद्धा-सम्बन्धी घटनाओं की परिवर्धना तथा उद्भावना कवि ने कथानक में सदाश्रयता लाने के लिए, विषय की पूर्णता के लिए, युग की नारी समस्या के सुलझाव के लिए तथा काव्यगत उद्देश्य की सिद्धि के लिए की है।

भागवत तथा अन्य पुराणों मे मनु-श्रद्धा से उत्पन्न दस पुत्र माने गये है—इक्ष्वाकु, नृग, पृषध्र, शर्याति, द्रिष्ट, धृष्ट, करुष, नरिष्यन्त, नभग और कवि। इसमे इनका एक ही पुत्र शर्याति या मानव है। इस संक्षेप का कारण अनावश्यक विस्तार से बचना ही है। काव्य तो इतिहास है नही कि वंशावली बनाने बैठे। कवि के ध्येय की पूर्ति केवल एक पुत्र मानव ( शर्याति ) से हो जाती है। इसलिए अन्य पुत्रों से सम्बन्ध रखनेवाले अनुपयोगी वृत्तों को उसने छोड दिया है। सारस्वत प्रदेश मे मनु के विरुद्ध युद्ध वाली घटना मे कवि ने परिवर्धन किया। शतपथ मे मनु के विरुद्ध केवल देवता ही युद्ध करते है, किन्तु कामायनी मे सारी जनता एव समाज मनु के विरुद्ध हो जाता है। इस युद्धवाली घटना मे परिवर्धन का उद्देश्य असत् कर्म का प्रभाव एव प्रसार ही दिखाना जान पडता है। मनु द्वारा ताण्डव नृत्य तथा शिव का दर्शन, श्रद्धा एवं मनु की कैलास-यात्रा मे श्रद्धा की स्मिति द्वारा त्रिबिन्दुओं का मिलना, कैलास-वर्णन आदि त्रिपुरा-रहस्य के शैललोक के आधार पर है। इन घटनाओं का निर्माण कवि ने

अपने काव्य के चरम साध्य की प्राप्ति के वातावरण की सृष्टि के लिए किया है। प्रसादजी की आनन्दवाद की पद्धति स्वीकार न करनेवालो के अनुसार तो ग्रंथ की समाप्ति वही हो जानी चाहिए जहाँ श्रद्धा, इड़ा और मानव को मधुर सम्बन्ध (परिणय) मे बाँधकर, मनु को खोजने निकल जाती है या जहाँ उन्हे वह खोज लेती है। उनकी दृष्टि मे अन्तिम दो सर्ग व्यर्थ है। यदि आनन्द-वाद की साम्प्रदायिक प्रवृत्ति काव्य के मेल मे किसी प्रकार न बैठती होती तो यह बात किसी प्रकार मानी भी जा सकती थी, किन्तु जब उस अश द्वारा पूर्व-वर्णित सास्कृतिक बहिर्विकास के साथ उसके अन्तर्विकास का समन्वय कराया गया है तब उसे अनावश्यक कहना ठीक नही। अन्य महाकाव्यकारो के समान प्रसादजी अपने नायक को लौकिक विकास की चरम सीमा पर पहुँचाकर विरत नही होते प्रत्युत उसे भौतिक सीमा के पार आध्यात्मिक लोक मे ले जाते है, जहाँ हमारी काव्यगत, पात्रगत तथा जीवनगत - सभी प्रकार की जिज्ञासाएँ शान्त हो जाती है।

घटनाओं का चुनाव करते समय कवि ने निम्नांकित विशेष बातों का ध्यान रखा है। कवि ने प्राय. उन्हीं घटनाओं को अपने कथानक के लिए ग्रहण किया है जिनके बारे मे अधिक से अधिक मूलाधार ग्रथ एकमत है, जैसे, जल-प्लावन की घटना। काव्य मे ऐसी घटनाएँ चुनी गई है जिनकी सगति बुद्धि तथा तर्क से ठीक बैठ जाती है, जैसे, मत्स्य के चपेटे से नाव का द्रुततर वेग से हिमालय की ओर जाना। ऐसी घटनाएँ महाकाव्य मे स्थान पा सकी है, जो उनके उद्देश्य के अनुसार आवश्यक थीं, जैसे मनु का इडा की ओर आकर्षण। कथानक के लिए ऐसी घटनाएँ सकलित एव निर्मित की गई है जो मानव जीवन की अविकल्पता के साथ साथ ऐतिहासिक सम्भाव्य की रक्षा करती है, जैसे मनु का पाक-यज्ञ करना तथा

या दुखद रूप धारण करती है तब उसका उद्देश्य रहता है मनुष्य का दम्भ, अहकार, उच्छृङ्खलता आदि का शमन करना, समाज के असन्तुलन, सघर्ष आदि को मिटाना एव व्यक्ति तथा समाज को व्यापक दृष्टि से विकास की ओर उन्मुख करना। प्रसाद की दृष्टि मे मानव, नियति को भूलने के कारण अथवा उसे न पहचानने के कारण अकाण्ड ताण्डव मे लीन होता है, अपने ऐश्वर्य, समृद्धि एवं सफलता पर व्यर्थ का अभिमान करता है तथा असफलता, पराभव, दुख, हानि पर व्यर्थ का शोक एव विषाद। इस प्रकार नियति की अनुभूति न होने से मनुष्य की शक्तियाँ विकृत तथा कलुषित हो जाती है अथवा निरर्थक रूप मे उनका अपव्यय होता है। कामायनीकार की दृष्टि मे नियति का सच्चा प्रत्यभिज्ञान व्यक्ति के अभिमान, दम्भ, उच्छृङ्खलता असन्तोष, शोक, विषाद आदि को घटाता है। नियति की सच्ची पहचान रखनेवाला व्यक्ति अपने को किसी कर्म का कर्ता या भोक्ता नही मानता, केवल एक साधन मात्र समझता है। नियति को ही सभी कार्यों का कर्ता, धर्ता समझता है। वह यह कभी नहीं सोचता कि मैं ऐसा करता तो ऐसा होता; क्योंकि वह जानता है कि जो पहले से निश्चित था वही हुआ। वह किसी असम्भावित या आकस्मिक कार्य के होने पर भी अभिमान या शोक नहीं करता। इस प्रकार नियतिवादी न तो किसी सफलता, समृद्धि, सुख सुविधा आदि प्राप्त होने पर अभिमान या उच्छृङ्खलता करता है और न किसी असफलता, हानि, दुख, विघ्न आदि उत्पन्न होने पर विषाद या शोक। वह नियति को कर्मफलदायक समझकर सभी स्थितियों मे आनन्दित रहता है। उसका यह अटल विश्वास रहता है कि उसके जीवन मे मान-अपमान, लाभ-हानि, सफलता असफलता, सुख-दुख, सुविधा-विघ्न, स्वास्थ्य रोग

आदि—जो कुछ भी प्राप्त हो रहे हे, सब किसी न किसी अच्छाई या भलाई के लिए। इसी दिव्य दृष्टि एव विश्वास के प्राप्त होने पर मनुष्य दुख मे सुख के साधन, असफलता मे सफलता के तत्त्व, अपमान मे मानवर्द्धन की शक्ति, विघ्नो मे सुविधा प्रदान करने के लक्षण, हानि मे लाभ के सन्देश, रोग मे स्वास्थ्य लाभ की साधना का दर्शन करने लगता है, जगत की सभी ज्वालाओं एव अभिशापों को ईश का छिपा हुआ वरदान समझने लगता है। इस प्रकार नियति की वास्तविक अनुभूति मनुष्य मे समरसता की दृष्टि लाती है।

कामायनी मे नियति का स्वरूप बहुत ही विशद एव भव्य है। वह व्यक्ति के ही कर्मों का फल देनेवाली नहीं है वरन् प्रकृति, समाज, राष्ट्र, विश्व सभी की कार्य* दिशा निश्चित करनेवाली है। व्यक्ति का रूप, रङ्ग, आकृति, स्वभाव, वातावरण, जन्म, मरण, आयु, स्वास्थ्य, रोग, सामाजिक स्थान, यश, सफलता—सब नियति द्वारा पूर्व निश्चित हैं। प्रकृतिगत पदार्थों की जैसी स्थिति अथवा विकास नियति द्वारा निश्चित होता है, वैसा ही कारण उनमे प्रविष्ट करता है और तदनुरूप उनका अस्तित्व अथवा ध्वस निश्चित समय पर प्रकट होता है। समाज का इतिहास नियति की पूर्वनिश्चित योजना के अनुसार अपना रूप-रग धारण करता है। समाज के विभिन्न क्षेत्रो के नेता भी एक निश्चित समय पर एक निश्चित रूप मे प्रकट होते हं। राष्ट्रों का उत्थान-पतन भी नियति के विधानानुसार ही होता है। विश्व के युद्ध-शान्ति, प्रलय-सृष्टि, ईति-भीति—सब नियति द्वारा निश्चित होते हे। उपर्युक्त विवेचन

---

* नियति चलाती कर्मचक्र यह''''रहस्य सर्ग ( पृष्ठ २७५ )

का तात्पर्य यह है कि प्रसाद की दृष्टि मे नियति का आधिपत्य संसार की सभी वस्तुओ पर स्थापित है।

कामायनी की नियति व्यक्ति को आलसी, निष्क्रिय, गतिहीन, तथा अनैतिक नही बनाती, वरन् उसे सदा विकास की ओर ले जाती है। नियति को अन्ध, अचेतन तथा उच्छृखल समझनेवाले व्यक्ति आलसी या निष्क्रिय होते है। नियति को चेतन एव अलौकिक सत्ता माननेवाला व्यक्ति उसे महत् उद्देश्यमयी मानता है तथा अपने जीवन को उसका यंत्र समझने के कारण वह महत् लक्ष्यवाला हो जाता है। उसका यह अटल विश्वास रहता है कि महत् उद्देश्यमयी नियति उससे महत् कार्य कराना चाहती है। ऐसा सिद्धान्त अपनाने के कारण वह जीवन की अनुकूल अथवा प्रतिकूल सभी परिस्थितियो को किसी दिव्यतर अनुभूति अथवा महत्तर कार्य-साधन के लिए आई हुई समझकर नियति के सहारे वह कर्म-क्षेत्रों मे कूद पड़ता है। नियति के सदुद्देश्य पर श्रद्धा रखने के कारण जीवन की प्रतिकूल परिस्थितियाँ तथा जगत की ज्वालाओं से वह पीड़ित नही होता, वरन् उनको भी वह अपने जीवन की किसी अच्छाई के लिए आया हुआ मानता है। इस प्रकार सामान्य लोगों को दुखित करनेवाली, अमूल्य मानसिक शक्तियो को नष्ट करनेवाली, विक्षुब्ध एव पागल करनेवाली, मृत्यु की गोद तक पहुँचानेवाली, जीवन की प्रतिकूल तथा विषम परिस्थितियो मे भी प्रसाद का नियतिवादी हँसता हुआ आनन्द-पूर्वक उनसे जीवन-निर्माणकारी-शक्तियो को सञ्चित करता है। विषम परिस्थितियों से उपार्जित इन नवीन शक्तियो से उसका नैतिक बल बढता है तथा वह विकास की ओर उन्मुख होता है। इस प्रकार कामायनी का नियति-दर्शन विकासवाद के अनुकूल पड़ता है, विरुद्ध नही। कामायनी में नियति के स्वरूप के

प्रत्यभिज्ञान के लिए यह कहना अत्युक्तिपूर्ण नहीं होगा कि प्रसाद ने उसे निराकार ब्रह्म की सभी शक्तियो, गुणों, विशेषताओं, रूपों एव कार्यों से समलकृत करने का प्रयत्न किया है, यद्यपि इस प्रसग मे उन्होंने उसका ( ब्रह्म का ) नाम कहीं नहीं लिया है।

कामायनी मे नियति के स्वरूप की स्पष्टता के लिए उनके कार्य पर भी सक्षेप मे विचार कर लेना आवश्यक है। कामायनी की नियति विविध शक्तिशालिनी तथा विविध रूपवाली है। अत. इसके कार्य विविध रूप ग्रहण करते है। सृष्टि-प्रलय, उत्थान-पतन, जीवन-मृत्यु, युद्ध-शान्ति, स्वास्थ्य-रुजता, व्यापकता-सकीर्णता, लाभ-हानि आदि विविध प्रकार के भले बुरे कार्यो की जितनी सख्या इस धराधाम पर तथा अन्यत्र किसी लोक मे हो सकती है—वे सब नियति के ही क्रिया-कलाप हैं, किन्तु उन सबमे नियति का एक ही लक्ष्य रहता है—विश्व का विकास अथवा सृष्टि का मगल-साधना या मानव की कल्याण कामना। इस प्रकार प्रसाद की नियति, सृष्टि विकास की अदृश्य हेतु है। वह विश्व के चेतन-अचेतन, चर-अचर सभी प्राणियो के भले-बुरे कार्यों का उचित प्रतिकार देकर वसुधा पर नैतिक बल की स्थापना करती है। दम्भ-अहकार से पूर्ण तथा कर्तृत्व मद से मत्त व्यक्ति जब नियति को भूलकर अकाण्ड ताण्डव मे लीन होता है तो नियति उसे एक बार समझाने का प्रयत्न करती है। समझाने पर भी जब नही मानता तब उसे किसी गम्भीर प्रलय की गोद मे ला पटकती है। इस प्रकार मनुष्य को कर्म-उच्छ्रृ-खलता से रोकने का प्रयत्न करती है। इतने पर भी प्रमादवश जब वह अनर्थ करने लगता है तब किसी गम्भीरतर प्रलय द्वारा उसे आत्मसयम का पाठ पढाती है, अर्थात् नियति जीव की स्वातन्त्र्य शक्ति को तिरस्कृत कर उसे एक निश्चित नियम-पथ पर लाती

है। देव सृष्टि के लोग जब अपने बल, वैभव, समृद्ध, कीर्ति, दीप्ति का कर्ता अपने को मानकर अपनी ही उपासना करने लगते हे तथा अहकार, दम्भ आदि से मत्त होकर नाना प्रकार के अकाण्ड ताण्डव करने लगते है तब उनकी उच्छृखलता को रोकने के लिए उनके ऊपर प्रलय की वर्षा होती है।

सब कुछ थे स्वायत्त, विश्व के
बल वैभव आनन्द अपार।

× × × ×

कीर्ति दीप्ति शोभा थी नचती,
अरुण किरण सी चारो ओर।

❀ ❀ ❀

शक्ति रही हाँ शक्ति, प्रकृति थी
पदतल मे विनम्र विश्रान्त।
कँपती धरणी, उन चरणो से
होकर प्रतिदिन ही आक्रान्त।
स्वय देव थे, हम सब तो फिर,
क्यों न विशृखल होती सृष्टि।
अरे अचानक हुई इसी से
कड़ी आपदाओं की वृष्टि॥
भरी वासना-सरिता का यह
कैसा था मदमत्त प्रवाह।
प्रलय जलधि मे सगम जिसका
देख हृदय था उठा कराह।
विकल वासना के प्रतिनिधि वे
सब मुरझाये चले गये।

❀ ❀ ❀ ❀

नियति द्वारा प्रलय जैसी आपत्ति पाने पर मनु से आशा थी कि व भविष्य मे विलासी, अभिमानी एव उच्छृखल नहीं बनेगे, किन्तु परिणाम इसके प्रतिकूल होता है। वे श्रद्धा तथा इडा—दोनों के साथ स्वच्छन्द रीति से काम-वासना सतृप्त करना चाहते है। व सारस्वत प्रदेश की सभी प्रकार की उन्नतियो का कर्ता[1] अपने को मानते है। कर्तृत्व मद से मत्त होने क कारण वे नियामक होकर भी प्रजा क लिए अपने ही बनाने हुए नियमो[2] का पालन स्वय नही करते। वे अपने को[3] चिर-स्वतत्र समझकर दिन दहाड़ इडा के ऊपर वासना तृप्ति क लिए आक्रमण करते है, तब नियति भयकर युद्ध द्वारा उन्हे दण्डित करके आत्म-शासन का पाठ पढाने का विधान करती है।

ताण्डव मे थी तीव्र प्रगति, परमाणु विकल थे।
नियति विकर्षणमयी त्रास से सब व्याकुल थे।
मनु फिर रहे, अलात चक्र से उस घन तम मे।
वह रक्तिम उन्माद नाचता कर निर्मम में।

---

१ तुम्हें तृप्तिकर सुख के साधन सकल बनाये।
मैने ही श्रम भाग किया फिर वर्ग बनाये।
( पृष्ठ २०७ ) (सघर्ष सर्ग)

२—नियम इन्होने परखा, फिर सुख साधन जाना।
वशी नियामक रहे, न ऐसा मैंने माना॥
( पृष्ठ १९९ ) ( सघर्ष सर्ग )

३—मै शासक, मै चिर स्वतत्र, तुम पर भी मेरा।
हो अधिकार असीम, सफल हो जीवन मेरा॥
( पृष्ठ २०६ ) ( सघर्ष सर्ग )

नियति व्यक्ति तथा समाज दोनों के संघर्ष एवं द्वन्द्व को मिटा कर सन्तुलन स्थापित करती है। मनु और श्रद्धा मे जब संघर्ष उत्पन्न होता है तब नियति मनु को वहाँ से भगाने का विधान प्रस्तुत करती है। श्रद्धा के यहाँ से भागने के उपरान्त भी जब मनु के हृदय का संघर्ष तथा द्वन्द्व नही मिटता तब नियति उनको भयकर परिस्थितियो मे ला पटकती है।

"इस नियति नटी के अति भीषण अभिनय की छाया नाच रही,
खोखली शून्यता मे प्रतिपद असफलता अधिक कुलाँच रही।

अन्त में मनु जब अपनी उच्छृखलताओ का फल अच्छी तरह से भोगकर समरसता-स्थापन के योग्य हो जाते हैं तभी उन्हे श्रद्धा का दर्शन होता है।

कामायनीगत नियति के स्वरूप तथा कार्यों से उनकी निम्नाकित विशेषताएँ ज्ञात होती हैं। कामायनी की नियति वैयक्तिक कर्म-फल से परे एक सर्वातिशायी एव इन्द्रियातीत सत्ता है, जिसकी आज्ञा से ब्रह्म साकार होते हैं एव विश्वात्मक शक्तियाँ अवतरित होती हैं। यह सर्वशक्तिमान, सर्वरूपमान, सर्वव्यापी एव सर्वज्ञानमयी है। मनुष्य के सभी सम्बन्धो मे इसकी पैठ है। सृष्टि के समस्त व्यापार इसके अधिकार मे है। मनुष्य की सारी शक्तियाँ इसके शासनानुसार संचालित होती हैं। मानव जीवन के विभिन्न क्षेत्रों के विभिन्न नैतिक नियम, नियति के विशाल रूप के विभिन्न घटक हैं। यह अनुभवैकगम्य सत्ता है। किसी बाह्य उपचार या साधन से इसे कोई नही समझ सकता। नियति पर श्रद्धा रखने से जीवन सरल हो जाता है, मानसिक संघर्ष एव द्वन्द्व मिट जाते है, जीवन में किसी प्रकार का असन्तुलन अथवा उच्छृखलता का प्रवेश नही होता। शान्ति एव सन्तोष की

सदा वर्षा होती रहती है। कामायनी की नियति मे व्यक्ति के कर्म-स्वातन्त्र्य का कोई स्थान नहीं। मनुष्य के प्रबल से प्रबल क्रियमाण कर्म भी उसे नहीं बदल सकते अर्थात् प्रयत्न करने पर भी नियति-जाल से कोई मुक्त नहीं हो सकता।

कामायनीगत प्रसाद की नियति की अद्वितीयता एव मौलिकता समझने के लिए अन्य[1] धर्मान्तर्गत प्रतिष्ठित नियति के स्वरूपों से उसकी तुलना करना आवश्यक जान पड़ता है। हिन्दू धर्म मे आत्मा या ब्रह्म की शक्ति नियति से अधिक मानी गई है। किन्तु प्रसाद की नियति से ऐसी बात नहीं है। वह सर्वशक्ति-शालिनी एव सर्वातिशायी सत्ता है। हिन्दू धर्मशास्त्रों मे नियति का वैयक्तिक स्वरूप ही अधिक मिलता है जो पुनर्जन्म के सचित कर्मों के फल से दूसरे जन्म मे प्रारब्ध रूप से प्रकट होता है। व्यक्ति अपने प्रस्तुत जीवन के प्रबल कर्मों ( क्रियमाण कर्मों ) से उसे बदलने की सामर्थ्य रखता है अर्थात् हिन्दू धर्म मे कर्म स्वातन्त्र्य को स्थान है, किन्तु प्रसाद की नियति को व्यक्ति का कोई कर्म या शक्ति परिवर्तित नहीं कर सकती। उसके समक्ष क्या देवता, क्या असुर—सबकी शक्तियाँ पराजित हो जाती है। वह अपराजेय सत्ता है। उसमे व्यक्ति के कर्म स्वातन्त्र्य को रञ्च-मात्र भी स्थान नहीं है। वह एक स्वतन्त्र निराकार एव निर्विकार वास्तविकता है। इसका स्वरूप विश्वात्मक है। इसमे वैयक्तिक, प्राकृतिक, सामाजिक—सभी कर्म आ जाते है। यह एक अदम्य एव अलौकिक शक्ति है।

---

१ यहाँ अन्य धर्मान्तर्गत प्रतिष्ठित नियति के स्वरूप तुलना के लिए इनसाइक्लोपीडिया आफ इथिक्स एन्ड रिलिजन के वाल्यूम ५ से लिये गये हैं।

बौद्ध-धर्म मे भी नियति को मनुष्य के कर्म नही बदल सकते। इस प्रकार वहाँ भी मनुष्य नियति का दास माना गया है। बौद्ध-धर्म के अनुसार सन्यास वृत्ति धारण करने से मनुष्य नियति-जाल से मुक्त हो सकता है, किन्तु प्रसाद की नियति से मनुष्य किसी प्रकार भी छुटकारा नही पा सकता।

चीनी धर्म मे नियति का स्वरूप निर्वैयक्तिक ( impersonal ) माना गया है। वहाँ भी मनुष्य नियति का क्रीडा कन्दुक समझा जाता है, विभिन्न नैतिक विधान, पारिवारिक तथा सामाजिक नियम, नियति के विभिन्न घटक माने जाते है। चीनियो के यहाँ नियति की शक्ति किसी अलौकिक शक्ति या सत्ता से प्रादुर्भूत मानी जाती है, किन्तु प्रसाद की नियति किसी अलौकिक शक्ति या सत्ता से उद्भूत नहीं है। वह स्वय एक अलौकिक सत्ता है।

इसलाम धर्म मे ईश्वरेच्छा ही नियति मानी गई है। मनुष्य का एकमात्र मार्ग उस इच्छा की सविनय स्वीकृति है, किन्तु प्रसाद की नियति ईश्वरेच्छा नही, नियति की इच्छा ही ईश्वरेच्छा है। पारसी धर्म में नियति सर्वनियामक एव अनुशासक शक्ति के रूप में गृहीत है। देवता भी नियति के अधीन हैं। पारसियो के यहाँ भी नियति मे कर्म स्वातन्त्र्य को कोई स्थान नही है। पुरुषार्थ करने पर भी वही होगा जो पहले से सुनिश्चित है। पारसी धर्म ग्रन्थों मे नियति अचेतन एव उच्छृखल रूप मे वर्णित है, किन्तु प्रसाद की नियति चेतन एव न्यायशक्ति सम्पन्न सत्ता है।

क्रिश्चियन धर्म मे नियति मे कर्म स्वातन्त्र्य को स्थान है किन्तु वह कर्म-स्वातन्त्र्य ईश्वरेच्छा पर निर्भर करता है। ईश्वरेच्छा ही जीव से स्वतन्त्र कर्म कराती है। इस प्रकार वहाँ ईश्वर की शक्ति नियति की शक्ति से बडी मानी गई है, किन्तु प्रसाद की नियति सर्वशक्तिशालिनी एव निर्विशेष सत्ता है, उसकी शक्ति अपराजेय

एव अद्वितीय है। ग्रीक धर्म मे नियति का केवल त्रासक रूप ही वर्णित है, किन्तु प्रसाद की नियति सर्वरूपमाना है। उसमे त्रासक-हासक' सुखद-दुखद, कोमल-कठोर सभी रूप आ जाते है, किन्तु सबका उद्देश्य है सृष्टि का विकास। जनसाधारण मे प्रचलित नियति सम्बन्धी अन्धविश्वास कामायनी मे कही नही है। जैसे, सुदिन, कुदिन, शकुन, अपशकुन, हस्तरेखा, जन्मकुण्डली, व्रत, कथा, पूजन, हवन, दर्शन, किसी साधु या महात्मा के वरदान आदि का भाग्य पर प्रभव, रामशलाका से भाग्य निकालने का विश्वास, ऐन्द्रजालिक विधि-निषेध पर आस्था आदि का उल्लेख कामायनी मे कही नही है।

विश्व के निर्माण मे स्थूल तथा सूक्ष्म दोनों तत्त्वों का सयोग है। स्थूल तथा सूक्ष्म को अलग करने का जितना प्रयत्न हो रहा है, उतना ही यह ससार रहस्यात्मक बनता जा रहा है। ससार मे जब तक इस प्रकार के रहस्य वर्तमान रहेगे, तब तक इन्हे सुलझाने का प्रयत्न करने के लिए ईश्वर, आत्मा, पुनर्जन्म, स्वर्ग, नरक, मोक्ष आदि मे मनुष्य का विश्वास किसी न किसी मात्रा मे रहेगा ही। नियति भी बुद्धि से न सुलझनेवाले रहस्यो को सुलझाने के लिए एक कल्पित वस्तु है। अत. बुद्धि से न सुलझनेवाले रहस्य जब तक इस ससार मे रहेगे तब तक नियति के ऊपर विश्वास भी किसी न किसी मात्रा मे रहेगा ही।

आध्यात्मिक दृष्टि से ही नहीं वरन् भौतिक दृष्टि से भी समाज मे नियति को मानने की आवश्यकता है। ससार मे जब तक विषमता की सत्ता है, अमीरी और गरीबी है, पक्षपात का प्रसार है, अल्पकालीन तथा आकस्मिक मृत्युएँ जब तक बन्द नहीं होतीं, ईतिभीतियों से पूर्णत. त्राण पाने का विधान बनाने मे मनुष्य जब तक समर्थ नही होता, तब तक वह प्रकृति के ऊपर पूर्ण रूप से विजय

नहीं प्राप्त कर लेता, विश्व की सभी घटनाओं, कार्यों, बातों के बौद्धिक उत्तर पाने मे जब तक वह सफल नही होता, जब तक वह अपनी सभी परिस्थितियों का स्वामी नही बन जाता, जब तक वह अपनी स्थिति, शक्ति, सम्पत्ति आदि को अन्य दत्त मानता है, तब तक उसके नियति-विश्वास को कोई रोक नही सकता। ऐसी अवस्था में यह प्रश्न उठता है कि क्या कामायनीगत नियति का स्वरूप ऐसे मनुष्यो के लिए हितकारी सिद्ध होगा ? समस्या केवल श्रद्धा तत्व की है। यदि मनुष्य की श्रद्धा उस प्रकार की नियति मे हो गई तो वह अवश्य हितकारी सिद्ध होगी। कहने की आवश्यकता नही कि कामायनी मे प्रसाद का नियति-स्वरूप बहुत ही आदर्श-वादी है। आज के वैज्ञानिक युग का यथार्थवादी बुद्धिप्रधान मानव उसमें कितनी श्रद्धा रख सकेगा—यह ठीक रूप से नहीं कहा जा सकता।

———

# परिशिष्ट [ ५ ]

## कामायनी में भारतीय संस्कृति की अभिव्यक्ति

किसी कवि अथवा कृति की कला तथा दर्शन का ठीक मूल्य आँकने के लिए उस देश की संस्कृति का वास्तविक ज्ञान आवश्यक है क्योंकि कोई कवि अथवा कृति अपने युग की संस्कृति की उपज कही जाती है। उसका निर्माण उस देश की सांस्कृतिक-विचारधारा-विशेष के प्रभाव, प्रेरणा अथवा प्रतिक्रिया के परिणाम स्वरूप होता है, विशेषत महाकाव्य का निर्माण तो संस्कृतियों के सक्रान्ति काल मे ही देखा जाता है। कामायनी की कला तथा दर्शन का ठीक मूल्य पहचानने के लिए यह देखना आवश्यक है कि इसका निर्माण भारतीय संस्कृति की किन विचारधाराओं, तत्त्वों अथवा पक्षों के प्रभाव प्रेरणा या प्रतिक्रिया स्वरूप हुआ ? इसकी सृष्टि किन-किन संस्कृतियों के सन्धि अथवा सक्रान्ति काल मे हुई ? इसका झुकाव किस संस्कृति की ओर विशेष रूप से है ? वह झुकाव पाठको के लिए कहाँ तक स्वस्थ एव सुखद है ?

बुद्धिवादी विदेशी संस्कृति के प्रभाव-काल मे जीवन के आत्म-तत्त्वो का अपमान देख कर कवि प्रसाद की आत्मा तड़प उठी, बुद्धिवाद के अतिवाद तथा श्रद्धा के अभाव से ससार में हिंसा, प्रलय अशान्ति, उद्वेग, संहार आदि को देख कर कवि का करुणापूर्ण हृदय आकुल हो उठा। भौतिकवाद की मरीचिका मे

आनन्द सरोवर की कल्पना करने वाले बुद्धिवादियों को मृग सदृश प्रताड़ित होते देख उनको उचित पथ बताने के लिए कवि को हृदयवादी भारतीय संस्कृति के आलम्बनों से अडिग प्रेरणा मिली। उस युग में अव्यावहारिक ह्रासोन्मुखी रूढ़ियों एवं परम्पराओं मे जकड़ी भारतीय संस्कृति की दुर्दशा देख कर उसकी व्यावहारिक, वैज्ञानिक तथा विकासोन्मुखी व्याख्या करने के लिए कवि का मन व्याकुल हो उठा। उन घड़ियों में समाज को बाँधनेवाले विभिन्न तन्तुओं को विछिन्न एवं व्यक्ति को सब प्रकार से असन्तुलित देखकर, व्यक्ति तथा समाज मे समन्वय स्थापित करने के लिए कवि की बुद्धि क्रियाशील हो उठी। समन्वयवाद का सिद्धान्त सबसे विशद रूप में कवि को भारतीय संस्कृति मे मिला। समन्वयवाद के स्वर को विशद रूप मे मुखरित करने के लिए कवि को महाकाव्य के प्रणयन की आवश्यकता प्रतीत हुई। जिसकी पूर्ति का प्रयत्न कवि ने कामायनी सर्जना द्वारा किया। उस समय हमारे देश के लोग विदेशी सभ्यता एवं संस्कृति के बाह्य एवं क्षणिक आकर्षण मे अपनी सभ्यता एवं संस्कृति को भूल रहे थे। ऐसे संक्रान्ति काल मे एक ऐसे महान् कलाकार की दिव्य एवं प्रभविष्णु वाणी की आवश्यकता थी जो भूले हुए लोगों को कलात्मक ढग से यह समझा सके कि तुम्हारा वास्तविक कल्याण एवं विकास उसी संस्कृति को अपनाने मे है जो तुम्हारे देश के जल, वायु, प्राकृतिक दशा तथा उपज के अनुकूल है यह कार्य उस युग में महान् कलाकार प्रसाद की कृतियों द्वारा हुआ—विशेषत: उनके महाकाव्य कामायनी द्वारा। मनु जब तक हृदयवादी संस्कृति की प्रतीक श्रद्धा को छोड़ बुद्धिवादी संस्कृति की प्रतीक इड़ा के मोहपाश में रहता है—तब तक उसका कल्याण नहीं होता।

कामायनी की रचना उन क्षणों में हुई जब भारतीय तथा विदेशी संस्कृति का द्वन्द्व अपनी चरम सीमा पर था। भारतीय वेश रहन-सहन, सभ्यता, धर्म, संस्कृति आदि से शिक्षित लोगों की आस्था हट चुकी थी। ग्राम के अशिक्षित अनपढ़ लोग उसकी (भारतीय संस्कृति की) अव्यावहारिक ह्रासोन्मुखी रूढ़ियों की उपासना कर रहे थे। विदेशी ढग, वेश, भूषा, सभ्यता, संस्कृति को, सभ्य कहे जानेवाले लोग श्रेष्ठ मान रहे थे। कुछ थोड़े से भारतीय, जो भारतीय संस्कृति के वैज्ञानिक स्वरूप को समझते थे, वे निराशावाद एव दु खवाद में अभिभूत थे। ऐसी अवस्था में भारतीय संस्कृति के प्रति विश्वास उत्पन्न करना, उसके प्रगति-गामी पक्ष को समझाना, युगधर्म के अनुरूप उसके विकसित स्वरूप को स्पष्ट करना, उसकी अद्वितीयता के तत्त्वों को अलग करना, उसके प्रभावित या परिवर्तित होनेवाले तथ्यों का विश्लेषण करना एक महान् राष्ट्रीय कार्य था। इस महान् राष्ट्रीय कार्य को कवि प्रसाद अपनी कृतियों द्वारा मौनरूप से कर रहे थे जिसकी पूर्णाहुति उन्होंने अपनी अन्तिम कृति कामायनी द्वारा की।

एक संस्कृति जब दूसरी संस्कृति पर शान्ति से प्रभाव डालती है और दूसरी संस्कृति से शान्ति से प्रभाव ग्रहण करती है तो इससे दोनों संस्कृतियों के अनुयायियों का कल्याण होता है किन्तु यह कार्य जब बलात् किया जाता है तब द्वन्द्व, कलह, अशान्ति संघर्ष आदि उत्पन्न होते है, एक संस्कृति के अनुयायी दूसरे पर भय उत्पन्न करते है। यवनों ने अपनी संस्कृति को बलात् रूप में दूसरों पर लादना चाहा इसलिए वे भय के कारण हुए। प्रसादजी भली-भाँति जानते थे किसी भी संस्कृति को सदा कल्याणकारी होने के लिए प्रगतिगामी-विशेषता का रखना

आवश्यक है। उन्हे यह बात अच्छी तरह ज्ञात थी कि एक सस्कृति, दूसरी सस्कृति पर शान्ति से ही कल्याणकारी प्रभाव डाल सकती हे। दो सस्कृतियों का शान्तिपूर्ण सम्मिलन या समन्वय दोनों को व्यापक बनाता है तथा दोनों के अनुयायियों पर कल्याण की वर्षा करता है। कवि ने इस इडा और मानव के मधुर-मिलन द्वारा सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। इडा बुद्धिवादी विदेशी सभ्यता की प्रतीक है और मानव आत्मवादी भारतीय सस्कृति का प्रतीक। कवि दोनों का परिणय कराकर दो सस्कृतियों का शान्तिपूर्ण समन्वय दिखाता है तथा इडा और मानव के मधुर सम्बन्ध के पश्चात् सारस्वत प्रदेश की शान्तिपूर्ण व्यवस्था एव धर्मयुक्त शासन-प्रबन्ध दिखाकर दो सस्कृतियो के शान्तिपूर्ण सम्मिलन को कल्याणकारी सिद्ध करता है। इसके विपरीत जब मनु अपनी सस्कृति को सारस्वत-प्रदेश वालो पर बलात् लादना चाहते है तब इसका परिणाम कलह, सघर्ष एव युद्ध रूप मे दिखाई पडता हे। इसके द्वारा कवि यह बताने का प्रयत्न करता है कि किसी भी सस्कृति को बलात् लादने का प्रयत्न कलह, संघर्ष एव युद्ध उत्पन्न करता है।

प्रसादजी सस्कृति का अर्थ परम्परा, पुरातनता, स्थिर या अपरिवर्तनशील पदार्थ नही लेते। ऐसा अर्थ लेने से उनकी दृष्टि मे सस्कृति का विकास रुक जायगा, समाज स्थिर हो जायगा, व्यक्तियो का मस्तिष्क संकुचित तथा अगतिगामी हो जायगा। किसी भी प्रभाव को ग्रहण करने मे असमर्थ सिद्ध होगा। इस तथ्य को श्रद्धा सर्ग मे उन्होंने बड़े ही कलात्मक ढंग से व्यक्त किया है :—

"प्रकृति के यौवन का शृगार,
करेंगे कभी न बासी फूल।

मिलेगे वे जाकर अतिशीघ्र
आह उत्सुक ह उनकी धूल।
पुरातनता का यह निर्मोक
सहन करती न प्रकृति पल एक।
नित्य नूतनता का आनन्द,
किए है परिवर्तन म टेक।

प्रकृति के समान सस्कृति मे भी देश-काल परिस्थिति के अनुसार अभिनवता का आना आवश्यक ह। जैसे मुरझाये फूल प्रकृति की शोभा नही बढा सकते उसी प्रकार किसी विशेष काल, देश, परिस्थिति के लिए अनुपयुक्त सिद्ध होने वाले सस्कृति के नियम या विधान जीवन की उपासना या शृगार में किसी प्रकार की सहायता नहीं पहुँचा सकते। जिस प्रकार प्रकृति, पुरातनता क निर्मोक को एक पल भी नही सहन कर सकती। उसी प्रकार समाज भी अपनी प्रगति मे बाधक सिद्ध होने वाली रूढ़िया, परम्पराओ, नियमो एवं सिद्धान्तो को त्यागने मे तनिक भी सकोच नही करता। किसी देश की सस्कृति मे दूसर देश की सस्कृति के तत्त्व मिलते रहते है, देश, काल, परिस्थिति की आवश्यकतानुसार सभी सस्कृतियो के तत्त्व, नियम विधि-विधान बदलते रहते ह, किन्तु उनके मौलिक प्राथमिक तत्त्व जो उनकी अद्वितीयता या निजी अस्तित्व के कारण होते है स्थिर रहते ह। वे प्रभावित होते हुए भी दूसरी सस्कृतियो को प्रभावित करते रहते है।

किसी देश की सस्कृति के भीतर उस देश के सामाजिक, धार्मिक, राजनीतिक, शैक्षणिक, बौद्धिक, नैतिक, आर्थिक, मूल्य निहित रहते है। कोई काव्य इन सभी मूल्यो को एक साथ अपना-

कर नहीं चल सकता। काव्य की प्रकृति, सीमा, विस्तार के अनुसार उपर्युक्त मूल्यों की संख्या न्यूनाधिक हुआ करती है। काव्य के प्रयोजन एवं उद्देश्य के अनुसार विशेष मूल्यों के ऊपर बल पड़ता रहता है। महाकाव्य की सीमा एवं विस्तार, विशद होने के कारण इसमें आर्थिक, धार्मिक, आध्यात्मिक, सौन्दर्य सम्बन्धी आदि अनेक प्रकार के मूल्य स्थान पा सकते है। महाकाव्य राष्ट्र संस्कृति से ऊपर उठकर मानव-संस्कृति की पूर्णता को लक्ष्य मान कर चलता है। इसलिए उसमे परमोच्चकोटि के सामाजिक, धार्मिक, नैतिक, बौद्धिक मूल्य की अभिव्यक्ति अपेक्षित है। पुराने आचार्यों ने इन सभी मूल्यो को चत्वारिवर्ग के भीतर रखने का प्रयत्न किया है और महाकाव्य का लक्ष्य चत्वारिवर्ग फल प्राप्ति बताया है। कामायनी मे उपर्युक्त मूल्यों की प्राप्ति का पथ श्रद्धा के चरित्र द्वारा बताया गया है। महाकाव्य मे श्रद्धा का चरित्र इस प्रकार विकसित किया गया है कि वह सतत अपने स्व का लय, परिवार, समाज, राष्ट्र, विश्व के लिए करती जाती है। इस प्रकार उसके चरित्र के विकास में जीवन के सभी प्रमुख मूल्यों की प्राप्ति का पथ दृष्टिगोचर होता है। इन विशेषताओं के कारण यदि हम श्रद्धा को, राष्ट्र, संस्कृति की आत्मा कहे तो कोई अत्युक्ति नहीं। भारतीय सस्कृति के सिवाय विश्व की अन्य कोई सस्कृति श्रद्धा जैसा चरित्र नहीं उत्पन्न कर सकती। कामायनी गत भारतीय सस्कृति की विशेषता श्रद्धा के चरित्र मे विशेष रूप से अभिव्यक्त हुई है। भारतीय सस्कृति मे नारी परा-शक्ति के रूप मे मानी गई है। कामायनी मे श्रद्धा का जीवन-चित्र इतना दिव्य एव महान् चित्रित किया गया है कि वह सामान्य नारी जगत से ऊपर उठ कर-परा-शक्ति के रूप में दिखाई पड़ती है। श्रद्धा के स्मिति मात्र से तीनों बिन्दुओं का मिल जाना उसकी पराशक्ति का प्रमाण है।

भारतीय सस्कृति मे नारी ही प्रेम का प्रस्ताव प्रथम करती है। नारी के प्रथम रीझने मे वीरपूजा की भावना अन्तर्निहित है। इस महाकाव्य मे श्रद्धा ही प्रेम का प्रस्ताव प्रथम करती हे उसके रीझने मे वासना की गन्ध नही हे वरन् भारतीय वीर पूजा की भावना अचेतन मन से दृष्टिगोचर हो रही है। श्रद्धा के जीवन मे नारीत्व का पूर्ण विकास चित्रित है। भारतीय सस्कृति की दृष्टि से नारीत्व का चरम विकास मातृत्व मे निहित है। मातृत्व का प्रधान गुण है। विश्व के प्रति पुत्रवत् प्रेम, प्राणिमात्र के प्रति करुणा की भावना, निर्माण या सर्जना की इच्छा। ये गुण श्रद्धा मे पर्याप्त मात्रा मे वर्तमान है। नारी का यथार्थ धर्म, भारतीय सस्कृति की दृष्टि से शुद्ध शृगार है, जो श्रद्धा के जीवन मे अपरिमेय मात्रा मे हे। भारतीय दृष्टि से नारी के लिए पतिव्रत धर्म ही आध्यात्मिक धर्म माना गया है। श्रद्धा पतिव्रता स्त्रियो मे उच्चतम स्थान प्राप्त कर सकती हे क्योकि वह स्वप्न मे भी अन्य पुरुष का ध्यान नही करती। समन्वयवाद भारतीय सस्कृति की मुख्य विशेषता है जो श्रद्धा के चरित्र में सर्वत्र दिखाई पडती है। मनु के जीवन मे जब तक समन्वय का अभाव रहा तब तक उन्हे नाना प्रकार का कष्ट सहना पडा इधर-उधर भटकना पडा, सर्वत्र अशान्ति, कलह सघर्ष का सामना करना पडा इसके विपरीत श्रद्धा को जीवन में समन्वय के कारण ही सर्वत्र शान्ति, आनन्द, विकास का प्रसाद मिला। निराशावाद या दु'खवाद भारतीय-सस्कृति की दृष्टि से अवास्तविक जीवन-तत्त्व है। श्रद्धा अपने जीवन की दुःखतम घडियो मे भी निराश नहीं होती; उत्साह नही खोती। आशा एव आनन्द का सम्बल लेकर कर्म-पथ पर आगे बढती है। भारतीय संस्कृति मनुष्य को अहंभाव एवं ऐकान्तिक स्वार्थ की सकीर्ण परिधि से ऊपर उठाती है। भारतीय सस्कृति का सच्चा

अनुयायी जीवन के प्रत्येक क्षेत्र मे यह सोचता है कि वह अकेला या अवछिन्न नही है, उसका सम्बन्ध विश्वात्मा से है और विश्वात्मा प्राप्ति का साधन अपने को सभी प्राणियों मे और सभी प्राणियों को अपने मे देखना है। श्रद्धा अपने जीवन के प्रत्येक क्षेत्र मे इसी प्रकार का आचरण करती हुई दिखाई देती है। भारतीय सस्कृति के अनुसार सच्चा, साधु क्षमाशील, परोपकारी, स्नेहशील एव विनयी जीवन ही वास्तविक जीवन है। श्रद्धा का सम्पूर्ण जीवन इसी प्रकार का है। भारतीय सस्कृति मे जीवन की सफलता उपभोग मे नही वरन् त्याग मे मानी गई है। इसी तथ्य को श्रद्धा कर्म सर्ग मे मनु को विस्तार से उस समय समझाती है जब वे जीवन के वास्तविक सुख-साफल्य को वैयक्तिक सुख सग्रह मे देख रहे थे स्पष्टता के लिए दोनो की प्रतिनिधि उक्तियों को नीचे देखिए —

मनु "तुच्छ नही है अपना सुख भी,
श्रद्धे! वह भी कुछ है,
दो दिन के इस जीवन का तो,
वही चरम सब कुछ है।
इन्द्रिय की अभिलाषा जितनी,
सतत सफलता पावे।
जहाँ हृदय का तृप्ति विलासिनि,
मधुर मधुर कुछ गावे।"

श्रद्धा "अपने मे सब कुछ भर कैसे,
व्यक्ति विकास करेगा?
यह एकान्त स्वार्थ भीषण है,
अपना नाश करेगा।

   

रचना मूलक सृष्टि-यज्ञ यह,
यज्ञ-पुरुष का जो है।
संसृति सेवा भाग हमारा,
उसे विकसने को है॥

भारतीय जीवन मे लौकिक तथा अलौकिक का समन्वय दिखाई पड़ता है। जीवन की पूर्णता केवल भौतिकता से ही सिद्ध नही होती, उसमे आध्यात्मिकता का संयोग अपेक्षित है। कामायनी के अन्तिम तीन सर्ग—दर्शन, रहस्य तथा आनन्द जीवन के आध्यात्मिक पक्ष को दिखाने के लिए ही रखे गये है। भारतीय संस्कृति मे जीवन के प्रत्येक क्षेत्र मे प्रत्येक परिस्थिति मे साध्य वस्तु आनन्द ही माना गया है। कामायनी मे भी जीवन का साध्य आनन्द ही निरूपित किया गया है, भारतीय संस्कृति के मार्मिक तत्त्व—अहिंसा, प्रेम, त्याग, कर्मोपभोग आदि है कामायनी मे भी जीवन की मार्मिकता अहिंसा, प्रेम, त्याग, कर्मोपभोग आदि के पालन में ही दिखाई गयी है। किलाताकुलि के पौरोहित्य से सम्पादित मनु का पशु यज्ञ आसुरी संस्कृति का प्रतीक है जो देवो मे भी फैल गई थी किन्तु देव जाति के ऋषि गण सदा इसका विरोध करते रहे। ब्राह्मण ग्रंथों से यह ज्ञात होता है कि असुर प्रभाव को दूर करने के लिए, आसुरी कर्मकाण्ड को दैवीरूप देने के लिए सदा यत्न होता रहा यह यत्न, श्रद्धा के पशु-यज्ञ के विरोध द्वारा दिखाया गया है। दैवी और आसुरी संस्कृतियो का संघर्ष भी कामायनी में चित्रित है। किलाताकुलि के पौरोहित्य के सम्पादित पशु-यज्ञ से इसका प्रारम्भ होता है। देवयोनि के प्रतिनिधि-मनु पर आसुरों की सांस्कृतिक विजय होती है किन्तु संस्कृति की वास्तविक रक्षिणी नारी इस असुर संस्कृति का विरोध करती है। और मनु के हिंसापूर्ण यज्ञ मे भाग नही लेती। इसके पश्चात्

श्रद्धा-मनु का सम्वाद आरम्भ होता है जो देवासुर सांस्कृतिक संघर्ष का प्रतीक है। श्रद्धा, देव संस्कृति के प्रतिनिधि रूप में लोक संग्रह का पक्ष लेकर अपने विचार प्रकट करती है और मनु असुर संस्कृति के प्रतिनिधि रूप में जड़वाद का पक्ष लेकर अपने विचारों का प्रतिपादन करते हैं। कवि श्रद्धा के विचारों का पक्ष लेता हुआ प्रतीत होता है इसमें उसका मन्तव्य कदाचित् भारतीय संस्कृति की परम देन लोक संग्रह के सिद्धांत को जड़वाद से श्रेयस्कर सिद्ध करना है। श्रद्धा और मनु के दाम्पत्य जीवन द्वारा कवि ने यह बताने का प्रयत्न किया है कि पति पत्नी का सांस्कृतिक संघर्ष कभी सुखप्रद नहीं होता ऐन्द्रिक सुख का लोलुप व्यक्ति नारी की आत्मा का दर्शन नहीं कर सकता, सच्चे प्रेम को कभी प्राप्त नहीं कर सकता। मनु के राजनीतिक जीवन द्वारा कवि ने यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि जो व्यक्ति अपने वैयक्तिक अथवा पारिवारिक जीवन को सफल तथा सुखी नहीं बना सकता वह अपने राजनीतिक जीवन में भी सफल नहीं हो सकता। कवि यहाँ भारतीय संस्कृति के भीतर निहित राजनीतिक मूल्य को प्रमाणित करता है। आधुनिक जीवन में रहकर भी वह आज के उस विषैले राजनीतिक जीवन का समर्थन नहीं करता जिसमें छल, कपट तथा धूर्तता का साम्राज्य है, ऐकान्तिक स्वार्थ साधन ही परम साध्य है, जिसका उद्देश्य राष्ट्रसंचालन नहीं, प्रजा पालन नहीं, देश समृद्धि नहीं वरन् संकुचित अहं की संतृप्ति है।

किसी देश की संस्कृति तथा साहित्य में जननी और जन्य का सम्बन्ध है। संस्कृति यदि जननी है तो साहित्य उसका जन्य। साहित्य की सार्थकता अपनी जननी के शाश्वत् तथा सामयिक— दोनों स्वरूपों के संरक्षण में है। कहने की आवश्यकता नहीं कि कामायनी अपनी सीमा तथा विस्तार के अनुसार दोनों स्वरूपों के

संरक्षण मे समर्थ है। कामायनी जिस प्रकार भारतीय संस्कृति के प्राचीन सिद्धांतों—समरसता, आनन्दवाद, लोकसंग्रह, कर्मवाद, अहिंसा, नारीस्वातन्त्र्य आदि की उपयोगिता आधुनिक युग मे सिद्ध कर रही है, उसी प्रकार उनके सामयिक स्वरूप म परिवर्तन की आवश्यकता बता रही है, वर्तमान समाज मे प्रचलित जाति-पाँत वर्ण-आश्रम, तीर्थयात्रा नारी सम्बन्धी धारणाओं का खण्डन करते हुए उनका आधुनिक व्यावहारिक स्वरूप व्यक्त कर रही है तथा साथ ही नागरिक सभ्यता एव बुद्धिवादी संस्कृति क अभिशाप को स्पष्ट कर रही है। हृदयवादी और बुद्धिवादी संस्कृति की तुलना मे हृदयवादी संस्कृति को श्रेष्ठ दिखाकर, ग्राम्य और नागरिक सभ्यता के द्वन्द्व म ग्राम्य सभ्यता को अधिक मंगलकारी बता कर, देव और असुर संस्कृतियों के संघर्ष मे अन्ततोगत्वा देव संस्कृति का उत्कर्ष दिखाकर कवि भारतीय आर्य संस्कृति की ओर अपना झुकाव विशेष रूप से दिखाता है। इस झुकाव का कारण अपनी संस्कृति का मिथ्याभिमान नहीं, उसको दैवी समझने का व्यर्थ का ढोंग नही वरन् भारतीय संस्कृति को विशेष रूप से अपनाने का कारण है प्रयोग सिद्ध की प्राप्ति, जिसका उद्देश्य है जीवन की स्वस्थ एव समुचित उपासना। यहाँ स्मरण रखने की बात यह है कि कवि भारतीय संस्कृति की ओर विशेष झुकाव दिखाते हुए भी उसमे समय एवं परिस्थिति के अनुसार परिवर्तन को आवश्यक मानता है, सम्पर्क मे आनेवाली दूसरी संस्कृतियों के सत् प्रभाव को ग्रहण करने मे तत्परता दिखाता है।

किसी देश के सांस्कृतिक जीवन का अर्थ न तो केवल अतीत-सिद्धियों के उपभोग में है न केवल तत्कालीन समस्याओं के एक युगीन समाधान मे और न केवल भविष्य के अभावों के दूरी करण के प्रयत्न में, वरन् इन तीनो के समन्वयात्मक संश्लेषण मे है। इस

दृष्टि से किसी देश के साहित्य में अभिव्यक्त संस्कृति का चित्र न तो केवल पुरातन की दुहाई देता है, और न केवल नवीन के प्रति विशेष आग्रह दिखाता है और न केवल भविष्य की चिन्ता में लीन रहता है, वरन् वह देश, काल, परिस्थिति के अनुसार जनता की चित्तवृत्तियों को जीवन के सामयिक पक्षों की ओर आकृष्ट करते हुए पूर्णतम जीवन के पक्षों की ओर उन्मुख किये रहता है इस प्रकार वह सामाजिक नव निर्माण की आकांक्षा करते हुए जीवन के किसी पक्ष की उपेक्षा नहीं करता। कामायनी की सीमा, विस्तार एवं प्रयोजन की परिधि के अन्तर्गत आ सकने वाली प्राचीन घटनाओं, पात्रों, सिद्धान्तों के प्रयोग, उनको अभिनव रूप देने के प्रयत्न, वर्तमान के आग्रह एवं भविष्य की चिंताओं का समन्वित उद्देश्य है व्यर्थ की रूढ़ियों एवं परम्पराओं का खण्डन, अतीत की वर्तमानोपयोगी विचारधाराओं का प्रचार आधुनिक युग की मार्मिक समस्याओं पर प्रकाश, भविष्य की कठिनाइयों का सांकेतिक समाधान और इन सब का प्रयोजन है समाज का पुनः संगठन तथा नवनिर्माण जिससे जीवन के शोषण एवं विषमतायें अपसारित हो सकें।

कुछ लोग भारतीय संस्कृति का अर्थ, परम्परा-प्रेम या रूढ़ि उपासना लेते हैं, कुछ उसे हिन्दूराष्ट्रवादी भावना कहते हैं, कुछ उसे भारत की सामन्तवादी विचारधारा का प्रतीक समझते हैं, कुछ उसे प्रतिक्रियावादी विचारधारा की उपासना कहते हैं, कुछ उसे प्रतिगामी विचारधारा कहकर ठुकराते हैं। अगर हमें कामायनी के अन्तर्गत वर्णित भारतीय संस्कृति के स्वरूप पर विचार करना है कि वह कहाँ तक उपर्युक्त दोषों से रहित है और कहाँ तक उनके सहित? वह स्वरूप इस महाकाव्य को प्राणवान बनाता है अथवा निस्तेज? वह उसे एक युग अथवा देश की सीमा

में आबद्ध करता है अथवा उसे सार्वयुगीन तथा सार्व-भौमिक बनाता है ?

कामायनी में किसी रूढ़ि या परम्परा का अन्ध समर्थन नहीं वरन खण्डन है और साथ ही उनका व्यावहारिक वैज्ञानिक स्वरूप बतलाया गया है। जैसे वर्ण आश्रम तीर्थाटन आदि का। कामायनी में हिन्दू या राष्ट्र का कहीं नाम नहीं है। कवि स्वयं इसे अखिल मानव भावों का सत्य मानता है। कवि ने राष्ट्र संस्कृति के उन विशद रूपों को अपनाया है जो विश्व संस्कृति के मेल में है, जिनमें सारी मानवता शरण पा सकती है जिसमें भुवनोमय अपना देश, तथा सारी वसुधा कुटुम्बवत् जान पड़ती है। श्रद्धा राज्य पाने के लिए मानव का परिणय सम्बन्ध इडा से नहीं करती वरन् मानव मात्र के नवीन भाग्योदय के लिए। इस प्रकार कामायनी में हिन्दू धर्म प्रचार या हिन्दू राष्ट्र स्थापन की भावना कहीं नहीं है। कामायनी की सांस्कृतिक विचारधारा सामन्तवादी नहीं है क्योंकि कवि युद्ध में सामन्तवादी विचारधारा के प्रतीक मनु की हार दिखाता है। प्रसादजी कामायनी में भारत की हृदयवादी संस्कृति का बुद्धिवादी विदेशी संस्कृति से समन्वय दिखाते है। उसके सत्पक्ष एवं प्रभाव को ग्रहण करते है, भारतीय संस्कृति की अगतिगामी प्रथाओं तथा विचारों का खण्डन कर उन्हें अभिनव व्यावहारिक रूप प्रदान करते हैं। अत. कामायनी की सांस्कृतिक विचारधारा को हम प्रतिगामी या अगतिगामी नहीं कह सकते। कवि कामायनी में सदा समन्वय के सिद्धान्त को अपनाकर चलता है अतः उसकी विचारधारा प्रतिक्रियावादी नहीं कही जा सकती। कामायनी में ऐतिहासिक भूमिका पर अभिव्यंजना की सच्ची निष्ठा के साथ वर्णित जीवन का परम सत्य, परमोच्च वास्तविकता, उन्नतम, सामाजिकता,

विश्वजनीन शिवत्व उसे प्राणवान बनाता है। कामायनी के समर-सता, आनन्दवाद, बुद्धिवाद, कर्मवाद, नियतिवाद, नारी-स्वातन्त्र्य, श्रद्धा तत्त्व, प्रेम तत्व, मनरतत्त्व, परमार्थत्व तथा काम के सिद्धान्त इसे सार्वयुगीन बनाते हैं क्योंकि वे इस युग के लिए जितने सत्य हैं उतने ही भविष्य के लिए भी। कामायनी के पारिवारिक, सामाजिक, राजनीतिक, धार्मिक, नैतिक, आध्यात्मिक मूल्य भारतवर्ष के लिए जितने उपयोगी हैं उतने ही विश्व के अन्य राष्ट्रों के लिए भी। श्रद्धा, इडा, मनु का स्वरूप जितना हमारे देश के लिए सत्य है उतना ही अन्य देशों के लिए भी। कामायनी में मानवता की भावनात्मक सत्ता हिन्दू जाति के लिए ही नहीं, हिन्दुस्तान के लिए ही नहीं, वरन् सारी मानवता की रक्षा के लिए मुखरित हो उठी है। इसी लिए कामायनी भारतीय जीवन एवं भारतीय साहित्य की ही नहीं वरन् विश्व साहित्य तथा विश्व-जीवन की एक अमूल्य सम्पत्ति बन गई है।

## परिशिष्ट [ ६ ]

### 'कामायनी में प्रसाद का व्यक्तित्व'

कामायनी में प्रसाद के व्यक्तित्व की अभिव्यक्ति पर विचार करने के पूर्व यह समझ लेना आवश्यक है कि काव्य में व्यक्तित्व का क्या अर्थ है? वह वैयक्तिक वस्तु है अथवा सामाजिक? और फिर अन्त मे उसी कसौटी पर हम कामायनी मे प्रसाद के व्यक्तित्व की अभिव्यक्ति की सफलता अथवा असफलता पर विचार करेगे।

साहित्य मे कवि के व्यक्तित्व का अर्थ व्यक्तिवाद नही, वैयक्तिक अद्भुत विशेषता नहीं, व्यक्ति वैचित्र्य नहीं, नितान्त नवीनता प्रदर्शन नही। जब कोई कवि, व्यक्तित्व का अर्थ व्यक्तिवाद लगाकर कविता करेगा, तब उसकी भावनाओं, विचारधाराओं, धारणाओं, कल्पनाओ, रूपयोजनाओ, वस्तुवर्णनो आदि से पाठक या श्रोता के हृदय का कोई सामञ्जस्य नही बैठेगा। ऐसी अवस्था में दूसरे पाठक या श्रोता उसकी रचना को पढकर या सुन कर उसमे आनन्द कैसे लेगे अथवा उस ग्रहण कैसे करेगे? कोई पाठक* या समीक्षक किसी काव्य मे तभी पूर्ण आनन्द ले सकता है जब काव्य-वर्णित कवि की अनुभूति, उसकी अनुभूति सदृश होगी अथवा उसके लिए उपयोगी प्रतीत होगी। जब

---

*The critic or reader can best enjoy the creative work only when he participates in the experience of the poet as represented in the poem ( Readers & the critic by Holebrook Jackson )

किसी[1] कविता की भावना या धारणा पाठक या श्रोता के हृदय से सम्बन्ध न रखकर केवल उस कवि के हृदय से ही सम्बन्ध रखेगी, तब उसमें साधारणीकरण हो ही नहीं सकता, पाठक अथवा समीक्षक उसके भावों अथवा विचारों का पुनर्निर्माण अपने हृदय में कैसे करेगा ?

कविता[2] में सामाजिकता का होना परम आवश्यक है। इसीलिए कला की सबसे बड़ी कसौटी सामाजिकता अथवा सर्व हृदय संवेदनीयता मानी गई है। कवि के व्यक्तित्व का अर्थ उसकी वैयक्तिक अद्भुत विशेषता लगाने से काव्य में विभिन्न रूप योजना अद्भुत वस्तु वर्णना, अलौकिक कल्पना को प्रश्रय देकर सहृदय पाठकों तथा श्रोताओं के हृदय में कुतूहल उत्पन्न किया जा सकता है—साधारणीकरण नहीं। कविता के भीतर लोक हृदय की सामान्य अनुभूति चित्रित होने से श्रोता या पाठक उसमें लीन हो सकते हैं, अपने हृदय की वस्तु उसमें पाने से ही रमण कर सकते हैं, अपनी इच्छा अनिच्छा, रुचि-अरुचि, प्रवृत्ति निवृत्ति का वर्णन पढ़कर ही उससे आनन्द ले सकते हैं। यदि कोई कवि अपनी कपोल कल्पना अथवा[3] बेपर की उड़ान द्वारा कोई ऐसी

---

1. If the poem cannot escape the personality of the poet it is impossible for the critic or the reader to recreate it for himself ( Readers & the Critics )

2 Universality is absolutely essential in poetry and it is the criterion of greatest —Schelling

3. If a poet can compose a poem out of his own phantasy, a song without objective ref-

अद्भुत रचना करता है जिसका जगत और जीवन से कुछ भी सम्बन्ध नही, तो उसकी रचना को कोई सहृदय पढना या सुनना नही चाहेगा, चाहे उसमे अद्भुत व्यक्तित्व की अद्भुत विशेषतायें अधिकाधिक मात्रा मे क्यो न हो। कविता इसी लिए लिखी जाती है कि एक ही भावना सैकडा, हजारो क्या लाखो आदमी ग्रहण करे, कुछ अद्भुत बातो या वस्तुओ के चित्रण से तमाशा खडा करने के लिए नही।

कवि के व्यक्तित्व का अर्थ व्यक्तिवैचित्र्य लेने से कवि जीवन-सत्य की उपलब्धि के लिए नही, जगत की वास्तविकता की खोज के लिए नही, सामाजिक कल्याण अथवा व्यवहार-विदता के लिए नही, राष्ट्रीय संस्कृति की प्रगति के लिए नही, मानवता की रक्षा के लिए नही, अशेष सृष्टि के साथ रागात्मक सम्बन्ध स्थापित करने के लिए, नही रचना करेगा, वरन् सदा दूर की कौडी लाने के लिए, विचित्र कल्पनाओ के प्रदर्शन के लिए, अद्भुत अलङ्कार छटा दिखाने के लिए रचना करेगा और काव्य के ब्रह्मानन्द सहोदर आनन्द को उस हलके आनन्द मे परिणत कर देगा, जिसकी प्रवृत्ति का अभ्यास पडने से लोग भडकीली, विलक्षण और अद्भुत वस्तुओं को देखने जाते है। कवि के व्यक्तित्व के इस स्वरूप को स्वीकार करने से श्रोता और पाठक तमाशबीन तथा साहित्यकार तमाशा दिखानेवाले के रूप मे प्रकट होने लगेगे। कुछ लोग काव्य मे व्यक्तित्व का अर्थ नवी-

---

-erence then he may reveal his personality but such poems are not the expression of the poetic spirit. —Schiller.

नता का दिग्दर्शन अथवा मौलिकता का प्रदर्शन समझते है। ऐसी अवस्था मे कवि सामान्य व्यक्ति न होकर असामान्य व्यक्ति का रूप धारण कर लेगा, और वह सामाजिक, सांस्कृतिक अथवा सामयिक साम्य को व्यक्त करने मे असमर्थ सिद्ध होगा। वह काव्य की स्वाभाविक उमङ्ग के स्थान पर नवीनता के लिए आकुल दिखाई पड़ेगा, और उसमे सफलता प्राप्त करने के लिए अद्भुत शब्द-योजना तथा निराली कल्पना की सृष्टि के लिए प्रयत्न करेगा, तब उसकी कविता सामान्य स्वस्थ व्यक्ति की विशेषता, भावना विचार तथा कार्य को चित्रित करने मे असफल सिद्ध होगी। इससे काव्य मे नवीनता के नाम पर उच्छृ-खलता, अनर्गलता, असम्बद्धता बढेगी, मौलिकता के स्थान पर नवीन तथा विचित्र कल्पनाओं द्वारा ऐसी विचित्र रूप योजना तथा व्यापार योजना होगी कि उसका जगत और जीवन से कुछ भी सम्बन्ध नहीं रहेगा।

काव्य अथवा साहित्य का सम्बन्ध मुख्यत: भावों से है जो जगत अथवा जीवन की किसी परिस्थिति से इन्द्रियसन्निकर्ष-स्थापन द्वारा उत्पन्न होते है। भावों के उद्बुद्ध होने की परिस्थिति एकान्त मे नही प्राप्त की जा सकती, वह लोक अथवा समाज के भीतर ही प्राप्त होती है। इससे निष्कर्ष यह निकला कि भावों के उद्बोधन के लिए कवि को समाज अथवा लोक के सम्पर्क में आना आवश्यक है। साहित्यिक शब्दो मे इसे हम यों कह सकते है कि कवि को अपने व्यक्तित्व के निर्माण के लिए सामाजिक बनना आवश्यक है। आचार्य "शुक्ल" के शब्दों मे "सच्चा कवि वही है जिसे लोक-हृदय की पहचान हो। जो अनेक विशेषताओं तथा विचित्रताओं के बीच मनुष्य जाति के सामान्य हृदय को देख सके।" जिसमे लोक हृदय को पहचानने की शक्ति नहीं, जिसमे

मनुष्य जाति के सामान्य हृदय को देखने की दृष्टि नहीं, वह भला लोक-सामान्य हृदय के योग्य आलम्बन ढूँढ़ने में समर्थ कैसे हो सकता है? साहित्य की आत्मा रस है, वह 'भग्नावरणचित'* है, इसी को दूसरे शब्दों में लोक-चेतना अथवा सामाजिकता कहते हैं। जो कवि अपने वैयक्तिक स्व को विश्वात्मक स्व में जितना अधिक परिणत कर सकेगा वह उतना ही अधिक इस लोक चेतना के चित्रण में समर्थ होगा। डा० मेकेञ्जी के शब्दों† में कवि का सच्चा व्यक्तित्व लोक चेतना के रूपात्मक निरूपण में निहित है। काव्य के वर्ण्य—सत्य, शिव, सुन्दर का सम्बन्ध सारी मानवता एवं शाश्वतता से है, किसी एक व्यक्ति अथवा काल से नहीं। जिस कवि का व्यक्तित्व जितना अधिक सामाजिक अथवा विश्वात्मक होगा उसको काव्य के वर्ण्य की उतनी अच्छी पहचान होगी। इससे भी यही सिद्ध हुआ कि कवि के व्यक्तित्व के निर्माणकारी तत्त्व सामाजिक अथवा लौकिक ही होते हैं। कवि की आत्मानुभूति, मूल रूप में उसके हृदय से सम्बन्ध रखते हुए भी व्यवहार रूप में पाठक की है। अतः यदि कोई कवि अपनी अनुभूति को पाठक मात्र की अनुभूति बनाना चाहता है तो उसे अपने व्यक्तित्व को सामाजिक बनाना आवश्यक ही नहीं अनिवार्य भी होगा। कवि की कल्पना का निर्माण रूपात्मक जगत के विविध रूप-तत्त्वों से ही होता है और इसी की रूप गति से उसके भीतर नाना प्रकार के भावों, विचारों तथा अनुभूतियों की सृष्टि होती है। कवि-वर्णित चिन्ता, लज्जा, श्रद्धा, काम, वासना, आशा, संघर्ष,

---

* रसगंगाधर

† True individuality of the poet is concrete universality —Process of Literature

सौन्दर्य इत्यादि की भावनाएँ तथा विचार बाहरी रूपों, परिस्थितियों तथा व्यापारों के निरीक्षण अथवा अध्ययन से ही निर्मित हुए है। काव्य-चित्रित प्रेम, करुणा, क्रोध, भय, आश्चर्य, माधुर्य, आध्यात्मिकता आदि के आलम्बन भी इसी रूपात्मक जगत के विविध तत्त्वों की समष्टि द्वारा निष्पन्न हुए है। जब कवि की आँखे विश्व निरीक्षण मे लीन रहती है, तब रूप, बाहर प्रतीत होते हे; जब कवि की वृत्ति अन्तर्मुखी हो जाती है, तब रूप भीतर दिखाई पडने लगते हे। वस्तुत. कवि के बाहर-भीतर, चेतन-अचेतन, अर्द्धचेतन मन मे भी रहता है यह रूपात्मक जगत ही। स्वानुभूति-निरूपक और बाह्यार्थ-निरूपक—काव्य के दो भेद बहुत ही स्थूल दृष्टि से किए गए हैं। सभी प्रकार की मनोवृत्तियाँ विचार या भाव रूप होकर ही मन से उठते हैं। काम की भावना जगने का अर्थ काम के आलम्बन का मन मे आना ही है। अँगरेजी साहित्य के आधुनिक प्रसिद्ध समालोचक अबर क्राँबी के शब्दों मे काव्य का लक्ष्य प्रेषणीयता है। प्रेषणीयता का अर्थ है कवि की अनुभूति को सहृदय पाठक अथवा श्रोता गण के हृदय तक पहुँचाना। इसके लिए दो बातें आवश्यक है —प्रथम कवि की अनुभूति का उसके व्यक्तिगत सम्बन्धों से मुक्त होकर लोक सामान्य भाव-भूमि को पहुँचना। दूसरे, अनुभूति-प्रेषण के लिए उपयुक्त भाषा का चुनाव। कहने की आवश्यकता नहीं कि कवि उपर्युक्त दोनों बातों को, अपने व्यक्तित्व को अधिकाधिक सामाजिक बनाने से ही प्राप्त कर सकता है। अन्तर्वृत्ति निरूपक अथवा स्वानुभूति परक काव्यों मे भी कवि जिस भावना, विचार, धारणा, घटना, परिस्थिति, पात्र आदि का वर्णन करता है, उन्हे वह अपनी किसी ऐकान्तिक दुनिया से नही प्राप्त करता, वरन् वह समाज में रह कर लोक निरीक्षण अथवा अध्ययन के बल पर ही प्राप्त करता

है। टी० यस० ईलियट के अनुसार कवि का मस्तिष्क समाज-गत विविध भावनाओं, विचारों, धारणाओं, प्रतीकों, कल्पनाओं, शब्दों, मुहावरों आदि का संग्राहक एवं संयोजक स्थान है जिसके समन्वित रूप से कवि किसी कलात्मक कृति का निर्माण करता है। तात्पर्य यह है कि जगत और जीवन के वस्तु-सम्पर्कों की निर्मिति से अलग कवि के व्यक्तित्व की सत्ता सिद्ध नहीं हो सकती। कवि का व्यक्तित्व कोई निश्चित अथवा स्थिर केन्द्र-बिन्दु नहीं है। उसमें, कवि के अनुभव, अध्ययन, निरीक्षण, शिक्षण आदि से परिवर्तन, परिवर्द्धन तथा परिष्कार होता रहता है। इसी कारण एक ही कवि की पूर्ववर्ती रचनाओं से उसकी उत्तरकालीन रचनायें अधिक प्रौढ, व्यवस्थित एवं व्यापक दृष्टि कोण से परिपूर्ण रहती है। इस प्रकार कवि के व्यक्तित्व के निर्माण में उसकी सभी प्रकार की अनुभूतियों, विचारों, धारणाओं, कल्पनाओं, दृष्टिकोणों, प्रवृत्तियों, अध्ययनों, निरीक्षणों, अभ्यासों, आदतों, स्मृतियों, कार्यों, चेष्टाओं आदि का हाथ रहता है, यह दूसरी बात है कि सबकी अभिव्यक्ति कवि की किसी एक ही कृति में न हो सके।

अब हमें देखना चाहिए कि कामायनी में प्रसाद के किन विचारों, अनुभूतियों, धारणाओं, कल्पनाओं, दृष्टिकोणों, प्रवृत्तियों, निरीक्षणों, अध्ययनों, अभ्यासों आदि की अभिव्यक्ति हुई है और वह किस प्रकार की है। महाकाव्य बाह्यार्थ निरूपक काव्य होता है अतः इसमें कवि अपने व्यक्तित्व की अभिव्यक्ति अप्रत्यक्ष रूप से ही कर सकता है। महाकाव्य के प्रमुख पात्र, घटनायें, परिस्थितियाँ आदि प्रायः इतिहास अथवा पुराण से ली जाती हैं फिर भी उनके चुनाव, योजना तथा अभिनन– रूप प्रदान में कवि का व्यक्तित्व अप्रत्यक्ष रूप से कार्य

करता ही रहता है। इसलिए एक ही प्रकार की घटना, पात्र, परिस्थिति को लेते हुए भिन्न प्रकार के व्यक्तित्व वाले कवि उन्हे विभिन्न प्रकार का रूप प्रदान करते हैं। उदाहरणार्थ, राम और कृष्ण को लेकर हिन्दी तथा संस्कृत साहित्य मे बहुत से काव्य लिखे गये किन्तु कवियों के व्यक्तित्व की भिन्नता के अनुसार दोनों नायकों का चरित्र सभी काव्यों मे भिन्न भिन्न प्रकार का दिखाई पड़ता है। कवि के व्यक्तित्वों मे भिन्नता का कारण उनके सम्पूर्ण चरित्र की महत्त्वपूर्ण विशेषतायें हैं जो उनके विभिन्न प्रकार के अध्ययन, अनुभव, निरीक्षण, शिक्षण एवं परिस्थिति की भिन्नता के कारण अलग अलग कोटि की हो जाती है। किन्तु यहाँ स्मरण रखने की बात यह है कि कवियों के व्यक्तित्व को अलग करने वाली ये महत्वपूर्ण विशेषतायें; चाहे उनमें जन्मजात हो अथवा उपार्जित—सबका सम्बन्ध समाज अथवा वातावरण से प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूपेण रहता ही है।

प्रसाद का अतीत बहुत ही भव्य था। उनके पितामह बहुत ही धनी, उदार, काव्य-रसिक एवं दान में काशी नरेश की बराबरी करने वाले थे। यदि उनका अतीत इतना भव्य न होता तो वे अतीत वृत्तों तथा पात्रों से रागात्मक सम्बन्ध स्थापित करने में सफल न होते, अपने नाटकों तथा काव्यों में वे अतीत वृत्तों को न लेकर प्रेमचन्द के समान वर्त्तमान में ही अपने को केन्द्रित करते; तब वे कामायनी जैसे महाकाव्य के प्रणयन की ओर उन्मुख ही न होते, और यदि होते भी, तो उनमें भारत की पुरानी संस्कृति के गुणगान में इतने सफल न होते। किशोरावस्था में ही उनके पिता, माता तथा बड़े भाई तीन चार वर्ष के ही अन्तर से स्वर्गवासी हो गये। जीवन में दो बार पत्नी वियोग भी सहना पड़ा। बड़े भाई की मृत्यु के पश्चात् प्रसादजी कर्ज आदि से लद गये।

इस प्रकार उन्होने अपने प्रत्यक्ष जीवन मे करुणा का प्रलय-प्रवाह देखा था। उन्हे चिन्ता-पूर्ण जीवन की प्रत्यक्ष अनुभूति हुई थी। इसी लिए व कामायनी मे चिन्ता का मार्मिक वर्णन करने मे सफल हुए। यदि प्रसादजी अपने व्यावहारिक जीवन मे समरसता-स्थापन मे समर्थ न होते, यदि वे अपने सुख-दुख, मान-अपमान, लाभ-हानि, सफलता-असफलता,—सभी स्थितियो में आनन्द अनुभव करने की प्रवृत्ति न बनाये होते तो कामायनी मे साध्य रूप मे आनन्दवाद का तथा उसके साधन रूप मे समरसता का प्रतिपादन न हुआ होता। यदि कामायनीकार धार्मिक दृष्टि से शक्ताद्वैत मतानुयायी न होते तो महाकाव्य में आनन्दवाद तथा समरसता का रूप कुछ दूसरा ही होता। प्रसादजी के जीवन मे कुछ ऐसी कारुणिक घटनायें घटी जिनके ऊपर व्यक्ति रूप मे उनका कोई अधिकार नहीं था जैसे, किशोरावस्था मे ही माता, पिता, बडे भाई की मृत्यु, कुछ काल पश्चात् ही दो पत्नियो का चिरवियोग तथा अन्त मे प्रेम की निराशा। इन नैराश्य जनक विवश परिस्थितियों मे आत्म-सतोष के लिए उन्हे भाग्यवादी बनना पडा। यदि वे अपने जीवन मे नियतिवादी न होते तो कामायनी मे नियति-तत्त्व का कदाचित् समावेश ही न हो पाता यदि होता भी तो उसका स्वरूप कुछ दूसरा ही होता। यदि उन्होने अपने जीवन मे श्रद्धा तत्त्व का दर्शन परम सत्य के रूप मे न किया होता तो वे अपने महाकाव्य के साध्य-आनन्दवाद को श्रद्धामूलक न बना पाते। प्रसादजी के जीवन मे यदि भावुकता की इतनी अधिक मात्रा न होती तो कदाचित् कामायनी का स्वरूप भावात्मक न होकर कुछ और ही प्रकार का होता। युवावस्था तक आते आते प्रसादजी ने काफी धन कमा लिया था। उनका जीवन वैभव सम्पन्न हो गया था। वैभव मे विलासिता

का आना स्वाभाविक है। अतः उसका भी प्रवेश प्रसादजी के जीवन में हुआ, परन्तु बहुत शीघ्र ही उन्होंने उससे अपने को अनासक्त कर लिया। तात्पर्य यह कि उन्हें जीवन में विलासिता तथा वैभव की प्रत्यक्षानुभूति हुई थी। इसी आधार पर वे देव सृष्टि के वैभव, समृद्धि एवं विलासिता के वर्णन में समर्थ हुए। प्रसादजी अपने आरम्भिक-कवि-जीवन से ही प्रेम के कवि दिखाई पड़ते हैं। चित्राधार, कानन कुसुम, प्रेमपथिक, झरना आदि प्रारम्भिक रचनाओं में प्रेम ही वर्ण्य विषय के रूप में प्रधानता पाता हुआ दिखाई पड़ता है। उनके नाटकों, कहानियों तथा उपन्यासों में भी सभी मुख्य पात्र प्रेमी रूप में दिखाई पड़ते हैं। प्रेम का ही द्वन्द्व उनके कथा साहित्य में अन्तर्द्वन्द्व उपस्थित करता है। आँसू के पढ़ने से यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि कवि की अल्हड़ जवानी में प्रेम की घटना घटी थी। लौकिक प्रेम की सफलता में निराश होने के कारण उन्हें उसको उदात्त स्वरूप देना पड़ा। यदि उनके जीवन में प्रेम का उदात्तीकरण इस प्रकार न हुआ होता तो कदाचित् कामायनी में प्रेम का इतना विशद स्वरूप चित्रित न हो पाता। कामायनी के निर्माण में प्रसादजी के अध्ययनशील व्यक्तित्व का बहुत बड़ा हाथ है। कामायनी के आरम्भ में कवि लिखित, प्रस्तावना इस बात को स्पष्ट बता रही है कि उसने अपने महाकाव्य की रचना के लिए ऋग्वेद, पुराण, उपनिषद्, शतपथ-ब्राह्मण, श्रीमद्भागवत् आदि प्राचीन आर्य ग्रन्थों का गहन अध्ययन किया था। कामायनी के कथानक, दर्शन तथा पात्रों के स्वरूप-निर्माण में प्रसादजी के अध्ययन का सबसे अधिक कार्य दिखाई पड़ता है। कथानक के मूलाधार ग्रन्थों पर विचार करते समय यह बताया जा चुका है कि कवि को कथा सामग्री जुटाने के लिए किस प्रकार वेदों, पुराणों, उपनिषदों, ब्राह्मण ग्रन्थों, महा-

भारत आदि आर्य-वाङ्मय के अनेक ग्रन्थों का अध्ययन एवं आलोडन करना पड़ा। पात्रों के स्वरूप निर्माण के लिए, कथा-सविधान मे सहायता करनेवाले ग्रन्थो के अतिरिक्त अनेक ग्रन्थों का अनुशीलन करना पड़ा—जैसे मनुस्मृति, त्रिपुरा रहस्य आदि। कामायनी मे त्रिपुरो की कल्पना तथा श्रद्धा के स्मिति-मात्र से तीनो के मिलने की प्रतीकात्मक व्यजना त्रिपुरा रहस्य के अध्ययन के आधार पर है। कामायनी की दार्शनिक सिद्धि के लिए कवि को शैवागम के प्रत्यभिज्ञान दर्शन सम्बन्धी अनेक ग्रन्थो का अध्ययन करना पड़ा। कामायनी के दार्शनिक सिद्धान्तों मे उनके अध्ययन, चिन्तन तथा मनन का पर्याप्त प्रभाव दिखाई पडता है। प्रसाद अपनी कवि-जीवन यात्रा के आरम्भिक क्षणों मे भले ही कुछ वैयक्तिक रहे हों पर ज्यो-ज्यों समाज से उनके कवि का सम्पर्क बढता गया, त्यो-त्यो उससे उनका रागात्मक सम्बन्ध बढ़ता गया और तदनुसार उनके व्यक्तित्व मे से वैयक्तिक तत्त्व हटता गया, शनै शनै वह इतना विकसित हुआ कि उसके द्वारा वे युग, देश, सस्कृति तथा अन्ततोगत्वा मानवता की आत्मा को अनुभव करने मे समर्थ हुए। इसी लिए उनकी अन्तिम रचना कामायनी, मानवता की पुकार को प्रतिध्वनित करने मे समर्थ हुई तथा विश्व की निर्माणकारी शक्तियो को कलात्मक अभिव्यक्ति देने में सफल। प्रसादजी मे, वर्तमान की सापेक्ष्य दृष्टि से, अतीत को देखने की क्षमता थी तथा वर्तमान एव भूत मे जन्य-जनक-सम्बन्ध स्थापित करनेवाली कल्पना। इसी लिए वे प्रागैतिहासिक नाम से अभिहित भारत की ऐतिहासिक सामग्री को प्रदीप्त करने मे समर्थ हुए तथा उसके द्वारा भविष्य की ओर ज्योति विकीर्ण करने मे सफल। यदि उनमे वर्तमान से रागात्मक सम्बन्ध स्थापित करने की शक्ति न होती तो वे कामायनी मे अतीत वृत्तों, पात्रों,

परिस्थितियो को लेकर युग समस्याओं को सुलझाने की ओर उन्मुख न होते। यदि उनका व्यक्तित्व वातावरण तथा युग की उपज होते हुए भी उससे महान न होता तो कामायनी मे युग की समस्याओं का समाधान सार्वकालिक तथा सार्वभौम रूप मे न होता। स्कूल छोड़ने के पश्चात् से ही प्रसादजी ने घर पर पण्डित रखकर सस्कृत भाषा के साहित्यिक, दार्शनिक ऐतिहासिक, पौराणिक आदि विविध प्रकार के ग्रन्थो के अध्ययन, चिन्तन, एव मनन का अभ्यास किया था। यदि उनके व्यक्तित्व में सस्कृत भाषा एव साहित्य के अध्ययन का इतना अनुराग न होता तो कामायनी की भाषा इतनी प्राञ्जल तथा सस्कृत-मयी न बन पाती। प्रसादजी मुख्यत. वेदना एव करुणा के कवि थे। उनके जीवन भर की करुणा एवं वेदना, जो विश्व-हृदय की तड़पन, पीड़ा एव व्यथा को दूर करने के लिए अनुक्षण उन्मन थी वह कामायनी में श्रद्धा के रूप में प्रकट हुई है। प्रसाद के जीवन मे अनुभूति की अत्यधिक सचाई थी। इसी लिए वे कामायनी में जीवन के परम सत्य—आनन्द का दर्शन करने मे समर्थ हुए है। कामायनीकार मे अभिव्यञ्जना की सची निष्ठा थी। इसी लिए उनके महाकाव्य मे मार्मिक भावुकता के साथ स्वाभाविकता के दर्शन होते है। प्रसादजी मे वर्ण्य विषय की भावमय सत्ता की गहराई मे आकण्ठ डूबने की क्षमता थी, इसी लिए वे कामायनी को प्रगीत काव्य की आत्मा से मुखरित करने मे सफल हुए है। उनमें वर्ण्य विषय के साथ चरमतल्लीनता प्राप्त करने की विशेषता थी इसी लिए वे श्रद्धा-मनु की लघु कथा को भी महाकाव्य का रूप देने में समर्थ हुए है।

कवि के व्यक्तित्व का निर्माण, उसके प्रत्यक्ष जीवन की अनुभूतियाँ, घटनाये, परिस्थितियाँ, चारित्रिक विशेषताएँ, व्यावसा-

थिक गुण, अध्ययन, चिन्तन आदि ही नही करते, वरन उसमे उसके जीवन के निरीक्षण एव जीवन-सम्बन्धी विविध प्रकार की दृष्टियो का भी हाथ रहता है। अत कामायनी मे प्रसाद के व्यक्तित्व की अभिव्यक्ति पर विचार करने के प्रसङ्ग मे, उनके जीवन-निरीक्षण एव विविध प्रकार की जीवन-सम्बन्धी दृष्टियां की अभिव्यक्ति पर भी विचार कर लेना आवश्यक है। सृष्टि-निरीक्षण तथा जीवन-सम्बन्धी दृष्टियों की अभिव्यक्ति प्रगीत काव्य मे प्रत्यक्षरूप से होती है, किन्तु प्रबन्ध काव्य मे अप्रत्यक्षरूप से ही। प्रबन्ध काव्य होने के कारण उनकी अभिव्यक्ति, कामायनी मे अप्रत्यक्ष रूप से हुई है। प्रसाद के सृष्टि-निरीक्षण की अभिव्यक्ति, नारी के रूप तथा भाव वर्णन मे, प्रकृति-चित्रण मे, मनु की उद्भ्रान्त प्राकृति तथा स्वच्छन्द-प्रवृत्ति के अङ्कण मे, सारस्वत नगर के वर्णन मे तथा कल्पित घटनाओं की सृष्टि मे दिखाई पड़ती है। श्रद्धा तथा इड़ा क रूप वर्णन मे भारतीय तथा योरोपीय नारी क रूप-सौन्दर्य-निरीक्षण का प्रभाव दिखाई पड़ता है। लज्जा सर्ग को पढने क पश्चात् यह विदित होता ह कि कवि ने किसी भारतीय हिन्दू नारी की लज्जा करते हुए उसकी प्रत्येक आङ्गिक चेष्टा, क्रिया एव आतरिक मनोवृत्ति को, बहुत ही सूक्ष्म दृष्टि से देखा था। कामायनी मे प्रकृति वर्णन की देशगत, कालगत, विशेषता इस बात को स्पष्ट घोषित करती है कि उन्होने प्रकृति को निकट से देखने का अवसर प्राप्त किया था। प्रसादजी ने प्रकृति को निकट से देखा ही नही था वरन् उससे रागात्मक सम्बन्ध भी स्थापित किया था। उन्हे पुष्पो से अधिक प्रेम था। उन्होंने अपने मकान के सामने एक छोटा सा बगीचा लगाया था। उसमें तरह तरह के फूलो की क्यारियाँ बनी थी कभी-कभी वे फूलो को अपने हाथ से सींचते थे। गुलाब, जूही, पारि-

जात, बेला, रजनीगन्धा आदि जब फूलते तो उन्हे प्रसादजी मुग्ध होकर घएटो निहारा करते थे। पारिजात के वृक्ष के नीचे एक पत्थर की चौकी थी। उसी पर बैठ कर वे अपनी रचनाओं को प्राय: सुनाया करते थे। प्रात काल वे प्रायः बेनिया बाग मे प्रकृति की गोद मे टहलते हुए कुछ गुनगुनाते हुए दिखाई पड़ते थे।

मनु के हृदय मे उठते हुए अन्धड़, उनकी स्वच्छन्द प्रवृत्ति तथा उद्भ्रान्त प्रकृति मे प्रसाद-कालीन भारतीय नवयुवक के उद्भ्रान्त जीवन की छाया दिखाई पडती है। इससे यह जान पड़ता है कि मनु सम्बन्धी उपर्युक्त वर्णन की अनुभूति कवि को अपने युग के उद्भ्रान्त नवयुवको की स्वच्छन्द प्रकृति, चेष्टा, क्रिया आदि के निरीक्षण से प्राप्त हुई थी। शारीरिक या भौतिक सुख के साध्य मानने वाले व्यक्ति किस प्रकार सभी प्राणियों को कष्ट देते है, सबके साथ कटु व्यवहार करते है, जगती को दीन बनाते है, वासना-तृप्ति को स्वर्ग मानते है, अपने सुख-साधन मे जो क्षण व्यतीत हों, उन्ही को वास्तविक मानते है, विश्व को असत् धागे मे झूलता हुआ समझते है, सबको लू सदृश झुलसाते है, आदि बातों का सूक्ष्म निरीक्षण कवि ने अपने युग मे किया था—और साथ ही यह भी अनुभव किया था कि एक दिन ऐसा आता है जब कि ऐसे व्यक्ति एकाकी छोड़ दिये जाते है, अपने किये पर अकेले रोते है, उनकी पुकार का कोई उत्तर भी नही देता। इन्हीं निरीक्षणों के आधार पर कामायनी के उत्तर कालीन मनु का वर्णन दिखाई पड़ता है। मनु के जाने पर सारस्वत नगर की स्थिति का वर्णन परतंत्र भारत की दुर्व्यवस्थाओं से मिलता-जुलता है। इससे यह प्रकट होता है कि सारस्वत नगर का पहला वर्णन पराधीन भारत के निरीक्षण के आधार पर हुआ है। सारस्वत

प्रदेश के दूसरे वर्णन मे सब तरह का वैज्ञानिक उत्कर्ष दिखाई पड़ता है। सबको भौतिक सुख-साधन, सुविधा, आराम आदि प्राप्त है, पर किसी के पास मनुष्यता नहीं है। वहाँ चारों ओर शत्रुता ही शत्रुता दिखाई पडती है। उनकी सारी प्रकृति-शक्ति छीन ली गई है। चारों ओर विकृति ही दृष्टिगोचर हो रही है। कहने की आवश्यकता नहीं कि कवि उपर्युक्त वर्णन मे अपने वैज्ञानिक युग की स्थितियो के निरीक्षण से प्रभावित दिखाई पड़ता है। कामायनी की बहुत सी कल्पित घटनाये कवि के वैयक्तिक निरीक्षण के अधार पर बनी हैं। जैसे,—निर्बाधित प्रेम की चाह मे मनु की भागने वाली घटना उस युग की स्वच्छन्द प्रेम की घटनाओं के निरीक्षण के आधार पर बनी है। श्रद्धा के स्वप्न से सम्बन्ध रखनेवाली घटना स्वप्न मे आने वाली घटनाओं की यथार्थता के अन्वीक्षण के आधार पर निर्मित हुई है।

कामायनी लिखने की प्रेरणा कवि को समाज मे हृदय तत्त्व की कमी की अनुभूति तथा उसके परिणाम की कटुता के निरीक्षण से ही प्राप्त हुई थी। इस पुस्तक के पूर्ववर्ती अध्यायो मे विविध प्रसंगों में यह बताया जा चुका है कि कामायनी मे प्रसाद की धार्मिक, सामाजिक, राजनीतिक, ऐतिहासिक, दार्शनिक, सास्कृतिक दृष्टियाँ किस प्रकार वर्तमान है। उनमे से काम, कर्म, प्रेम, तप नारी, नियति, सौन्दर्य परमार्थ-तत्त्व, श्रद्धा-तत्त्व विषयक-विचार कवि के व्यक्तित्व की अभिव्यक्ति मे विशेष सहायक हुए है।

उपर्युक्त विवेचन से तात्पर्य यह निकला कि कामायनी के बाह्यस्वरूप तथा अन्तःस्वरूप, साधन तथा साध्य—सबके निर्माण मे कवि का व्यक्तित्व स्पष्ट दिखाई पडता है। महाकाव्य के भावात्मक स्वरूप, उसके निर्माण की मूल्य प्रेरणा, काव्यगत अनुभूतियों के चित्रण, वस्तुवर्णन के प्रकार, भाव-व्यञ्जना की पद्धति,

पात्रों की कल्पना, कथाओं की योजना, नवीन घटनाओं की सृष्टि—सबमें कवि का व्यक्तित्व अभिव्यक्त हो रहा है। कहने की आवश्यकता नहीं कि कवि के व्यक्तित्व का स्वरूप सर्वत्र सामाजिक है, वह राष्ट्रीय होते हुए अन्तर्राष्ट्रीय भी है। व्यक्तित्व का तत्त्व एक महाकवि को दूसरे महाकवि से अलग करता है। इस दृष्टि से यह प्रश्न उठ सकता है कि प्रसाद का व्यक्तित्व अन्य महाकवियों से उन्हे किस प्रकार अलग कर रहा है। संक्षेप से इसका उत्तर यही है कि कामायनी मे प्रसाद का व्यक्तित्व रोमांटिक कहा जा सकता है जो उन्हे तुलसी, केशव, गुप्त, हरिऔध आदि महाकवियों से अलग करता है। कवि का सच्चा व्यक्तित्व लोक-सामान्य-भावों, विचारों रुचियों, एव आदर्शों की प्रतिष्ठा मे निहित है, अर्थात् लोक सामान्यगत आलम्बन को खडा करने में है। इस कार्य मे वही कवि सफल हो सकता है जो जीवन के शाश्वत तत्त्वों को पहचानने की शक्ति रखता है, जो अपने निजी जीवन मे किसी प्रकार का असामाजिक तत्व नही रखता तथा जो अपने व्यक्तित्व मे से व्यक्ति वैचित्र्य की मात्रा लोप करने मे समर्थ होता है। कामायनी मे जीवन के सामाजिक शाश्वत आत्म-तत्वों को चित्रित देखकर कौन नहीं कह सकता कि इस महाकाव्य मे प्रसाद, कवि के सच्चे व्यक्तित्व को अभिव्यक्त करने में समर्थ हुए हैं। जिन जिन महान कवियो ने जिन जिन देशों मे जब जब कवि के सच्चे व्यक्तित्व की प्राप्ति मे सफलता प्राप्त की है, वे सभी मानवता के प्रतीक थे, किसी व्यक्ति वैचित्र्य के नहीं। व्यक्तित्व की दृष्टि से प्रसाद की गणना भी इन्ही महान् कवियो मे होनी चाहिए। महाकाव्य का साध्य है—मानव जीवन की परमोच्च वास्तविकता का चित्रण। इस परमोच्च वास्तविकता की अनुभूति के लिए कवि को समाज-विछिन्न-व्यक्ति-तत्वों से

ऊपर उठने की आवश्यकता है ? मानव-जीवन की परमोच्च वास्तविकता—आनन्द को, कामायनी के साध्यरूप में चित्रित देखकर यह कहना पड़ता है कि प्रसाद का व्यक्तित्व इस महा-काव्य को लिखते समय समाज के विछिन्नकारी व्यक्तितत्वों से ऊपर उठ गया था, मानवता की परमोच्च भूमि मे रमण कर रहा था एव मन तथा आत्मा की दिव्यतम शक्तियो की अनुभूति मे समथ हो गया था।

उपसंहार रूप में यह कहा जा सकता है कि कामायनी 'प्रसाद' के पूरे जीवन एव उनकी सम्पूर्ण कर्त्तृत्व शक्ति की सश्लेषणात्मक समन्विति उपस्थित करती है। उसमे कवि के निश्शेष व्यक्तित्व का आत्मनिवेदन वर्त्तमान है। व्यक्तित्व की दृष्टि से प्रसाद की अन्य कृतियाँ काव्य, नाटक, कहानी, उपन्यास आदि कामायनी की भूमिका मात्र हैं। इस महाकाव्य मे कवि का व्यक्तित्व उसकी, अन्य पूर्ववर्ती रचनाओ से अधिक दृढ़, परिपक्व, व्यवस्थित एव व्यापक रूप को प्राप्त हो गया है। इसके दार्शनिक सिद्धान्त तथा अन्य जीवन सम्बन्धी विचार, जैसे :—आनन्दवाद समरसता के सिद्धान्त, श्रद्धा-तत्त्व, प्रेमतत्त्व, काम का स्वरूप, नारी विषयक धारणा, कर्म सम्बन्धी विचार, परमार्थतत्त्व, सौन्दर्य की कल्पना, नियतिवाद आदि के बीज उनकी अन्य पूर्ववर्ती कृतियों मे भरे पड़े है किन्तु उनका स्वरूप उतना व्यापक नहीं है, जितना कामा-यनी में। प्रसाद का व्यक्तित्व उनकी सर्जनात्मक शक्ति एवं दार्शनिक दृष्टि के विकास के साथ क्रमशः विकसित होता गया है, अन्ततोगत्वा उनकी अतिम कृति कामायनी तक आते आते उनका व्यक्तित्व सारी मानवता* के साथ अभेद सम्बन्ध स्थापित कर लिया

* सबकी सेवा न पराई,
यह अपनी सुख संसृति है

है, विश्व की परमोच्च वास्तविकता के साथ एकाकार हो गया है। सम्पूर्ण विश्व को अपने व्यक्तित्व में एवं अपने व्यक्तित्व को अखिल विश्व मे देखने की अनुभूति एव दृष्टि के साथ ही 'प्रसाद' कवि-व्यक्तित्व के परमोच्च स्वरूप को प्राप्त करने मे समर्थ हो गए है एव अपने महाकाव्य में महाकवि के सच्चे व्यक्तित्व को अभि-व्यक्त करने मे सफल।

—————

अपना ही अणु अणु कण कण
  द्वयता ही तो विस्मृति है।
सब भेद भाव भुलवा कर,
  दुख सुख को दृश्य बनाता।
मानव कह रे यह मै हूँ,
  यह विश्व नीड़ बन जाता।

# परिशिष्ट [ ७ ]

## कामायनी का महाकाव्यत्व

किसी कवि के साथ न्याय करने के लिए उसकी कृति को उसी उद्देश्य से देखना चाहिए जिससे प्रेरित होकर उसने रचना की थी। अन्तर्साक्ष्य और वहिर्साक्ष्य के आधार पर यह सिद्ध होता है कि 'प्रसाद' कामायनी को भावात्मक महाकाव्य का रूप देना चाहते थे। (अन्तर्साक्ष्य के आधार पर हम पहले कह चुके है कि कामायनी भावात्मक महाकाव्य है।) वहिर्साक्ष्य के लिए हमें उनके लिखे हुए निबन्धों की ओर देखना पड़ता है। प्रसादजी ने काव्यकला तथा अन्य निबन्ध नामक पुस्तक मे पाठ्य काव्य वाले निबन्ध मे संस्कृत तथा हिन्दी के महाकाव्यों को बुद्धिवादी महाकाव्य कह कर उनसे अरुचि प्रकट की है, इससे यह सिद्ध होता है कि वे विवेक-परम्परा के महाकाव्यों के पक्ष मे नही थे और वे भावप्रधान महाकाव्य लिखना चाहते थे। (प्रसादजी अन्य काव्यों की भाँति महाकाव्य की आत्मा भाव या रस मे मानते है और उसकी सफलता भाव विस्तार म। भाव विस्तार पर प्रमुख दृष्टि रखने के कारण कामायनी मे महाकाव्य के अन्य तत्त्व कथानक, चरित्र चित्रण, वस्तु वर्णन आदि गौण हो गये है।) इन तत्त्वो का इसमें उतना विस्तार नही है जितना हिन्दी तथा संस्कृत के अन्य पूर्ववर्ती महाकाव्यों में मिलता है। (महाकाव्यों के तत्त्वों के आधार पर उसके कई भेद किए जा सकते है; जैसे घटना-प्रधान, चरित्र-प्रधान, वर्णन-प्रधान, भाव-प्रधान।) घटना-प्रधान महाकाव्य

के भीतर पृथ्वी राजरासो की गणना होती है। उसमे कथा-तत्त्व के ऊपर कवि की विशेष दृष्टि है, इसलिए महाकाव्य के अन्य तत्त्व चरित्र चित्रण, वस्तु-वर्णना, भावव्यञ्जना आदि तत्त्व फीके पड गये है। चरित्र प्रधान महाकाव्य मे रामचरितमानस उल्लेखनीय है। इसमे चरित्र चित्रण जितना सुन्दर बन पडा है उतने अन्य तत्त्व नही। वर्णन प्रधान महाकाव्य के भीतर रामचन्द्रिका का समावेश होता है। वर्णन पर ही कवि की दृष्टि सदा रहने के कारण इसमे महाकाव्य के अन्य तत्त्व भद्दे हो गये है। कामायनी का स्थान भाव प्रधान महाकाव्यों के अन्तर्गत रखा जाता है। इस अवस्था मे भाव-वर्णन पर विशेष दृष्टि रखने के कारण यदि कामायनीकार महाकाव्य के अन्य तत्त्वों को कामायनी मे उतना रोचक नही बना सका जितने कि वे हिंदी या सस्कृत के पूर्ववर्ती महाकाव्यो मे बन पडे है तो इससे उसके महाकाव्यत्व पर कोई बाधा नहीं पडनी चाहिए क्योकि हिन्दी या सस्कृत के किसी भी महाकाव्य मे उसके सभी तत्त्व समान मात्रा मे सुन्दर नही हुए है।

प्रसाद युग की प्रवृत्तियो को देखते हुए कामायनी का प्रस्तुत रूप ही उसके लिए अधिक उपयोगी तथा अनुकूल पड़ता था। इस युग के सघर्ष, वैषम्य, शोषण, हिंसा, अन्याय, कष्ट, प्रतारणा आदि का कारण बुद्धि का भयकर अतिवाद है। इस भयकर बुद्धिवाद को दूर करने के लिए हृदय तत्त्व अथवा भाव तत्त्व के प्रसार की विशेष आवश्यकता थी। कामायनीकार ने अपने युग के बुद्धिवाद को कम करने के लिए तथा उसमे हृदय तत्त्व भरने के लिए भावात्मक महाकाव्य की आवश्यकता अनुभव की इसलिये उसे भावात्मक रूप प्रदान किया। आधुनिक युग मे गद्य वाङ्मय की वृद्धि तथा प्रगीत काव्य की बाढ के कारण महाकाव्य के लिए अपना निजी तत्त्व भाव-विस्तार ही बच गया है।

उपन्यासों ने वर्णनों पर अपना अखण्ड अधिकार जमाना आरम्भ कर दिया है इसलिए अब जो लेखक वर्णन चमत्कार दिखाना चाहते हैं वे प्रबन्ध काव्य न लिखकर उपन्यास ही लिखते है। कथा-सौंदर्य दिखाने वाले कहानी का अवलम्बन लेते हैं। कार्य-व्यापार मे विशेष रुचि रखने वाले नाटक का आश्रय लेते है। विचार-वैचित्र्य प्रदर्शित करनेवाले निबन्ध लिखने मे मग्न होते है। प्रगीत काव्यकार भाव-घनत्व पर विशेष दृष्टि रखते है। इस प्रकार महाकाव्यकारो के लिए भाव तत्त्व ही उनकी निजी वर्ण-भूमि के रूप मे अवशिष्ट रह गया है। इसी से आधुनिक युग मे क्या पूर्व क्या पश्चिम —सभी देशो के महाकाव्य भाव प्रधान हो रहे हैं। (महाकाव्य की प्रकृति के अनुकूल उसके अन्तरग पक्ष के चुनाव म कवि ने जैसी दक्षता इस काव्य मे दिखाई है वैसी ही दक्षता या निपुणता उसके बहिरग पक्ष के चुनाव मे भी दिखाई पडती है।) आनन्दवाद की प्रकृति भावात्मक होती है, अतएव उसकी प्रतिष्ठा करने वाले काव्य की आकृति एव प्रकृति भी भावात्मक होनी ही चाहिये। इस सिद्धात के अनुसार (महाकाव्य के अन्तरङ्ग पक्ष-आनन्दवाद की प्रतिष्ठा करने वाले काव्य, कामायनी का वहिरङ्ग पक्ष, यदि भावात्मक महाकाव्य क अनुसार रखा गया तो वह सर्वथा उचित है। महाकाव्य के वहिरङ्ग तथा अन्तरङ्ग पक्ष का अभिन्न सम्बन्ध कामायनी को चरित्र प्रधान या घटना प्रधान बनाने से कभी भी स्थापित न होता।)

(कामायनी के अन्तरङ्ग तथा वहिरङ्ग दोनो पक्षों के चुनाव मे कवि के व्यक्तित्व का भी बहुत वडा हाथ है। यह ग्रन्थ उनके सम्पूर्ण जीवन के अध्ययन, मनन, चिन्तन, कल्पना, भावुकता एवं अनुभूतियो के परिश्रम का फल है।) कामायनी का दर्शन

तथा कथानक उनके अध्ययन चिन्तन एव अनुभूतियों का परि-णाम है, पात्रों का स्वरूप, परिस्थितियो की योजना, मानव-अन्तवृ त्तियो की आध्यात्मिक नियोजना तथा युग तत्त्व का समा-वेश, उनकी कल्पना एवं अनुभूति की उपज है। प्रसादजी के व्यक्तित्व मे यदि भावुकता की इतनी अधिक मात्रा न होती तो कदाचित् कामायनी का स्वरूप भावात्मक न बन पाता। प्रसाद जी मुख्यत. वेदना एवं करुणा के कवि है। उनके जीवन भर की करुणा एव वेदना जो विश्व-हृदय की तड़पन, पीडा एवं व्यथा को दूर करने के लिए अनुक्षण उन्मन थी वह कामायनी में श्रद्धा के रूप मे प्रकट हुई है। अनुभूति की इतनी अधिक सचाई यदि प्रसाद के जीवन मे न होती तो कामायनी मे जीवन के परम सत्य का दर्शन उन्हे सम्भव ही न होता। अभिव्यञ्जना की सच्ची निष्ठा यदि कामायनी के कवि को न मिली होती तो इस महा-काव्य म मार्मिक भावुकता के साथ स्वाभाविकता के दर्शन ही न होते। यदि उनके जीवन का अतीत इतना भव्य तथा सुनहला न होता तो वे पौराणिक अथवा ऐतिहासिक वृत्तों से रागात्मक सम्बन्ध स्थापित करने में समर्थ न होते। यदि उनका, संस्कृत का अध्ययन सूक्ष्म, विस्तृत तथा गम्भीर न होता तो कामायनी की सांस्कृतिक चेतना इतनी विशद् तथा वैज्ञानिक न होती। प्रसादजी यदि वर्तमान से प्रेम न करते तो वे अतीत वृत्तों तथा पात्रों को लेकर युग की समस्याओं को चित्रित करने मे समर्थ न होते। यदि कामायनीकार शक्ति अद्वैत मता-नुयायी न होते तो इस महाकाव्य में आनन्दवाद तथा सम-रसता का स्वरूप कुछ दूसरा ही होता। यदि वे अपने जीवन में नियतिवादी न होते तो कामायनी मे नियति तत्त्व का कदा-चित् समावेश ही न हो पाता। यदि वे प्रारम्भ से प्रेम के

कवि न होते तो कामायनी मे प्रेम का इतना विशद स्वरूप चित्रित न हो पाता। यदि उन्हे सस्कृत भाषा के अध्ययन, चिन्तन एव मनन का इतना अभ्यास न होता तो कामायनी की भाषा इतनी प्राञ्जल तथा सास्कृतिक न बन पाती। वर्ण्य विषय के साथ यदि उन्हें चरम तल्लीनता प्राप्त न होती तो वे कामायनी जैसे दार्शनिक एवं मगलमय महाकाव्य की रचना मे समर्थ ही न होते। यदि उनका व्यक्तित्व वातावरण तथा युग की उपज होते हुए भी उससे महान न होता तो कामायनी मे युग की समस्याओ का समाधान सार्वकालिक तथा सार्वभौम रूप मे न बन पाता। तात्पर्य यह कि (कामायनी प्रसाद के पूरे जीवन, उनके अखिल आत्मतत्त्व एव उनकी सम्पूर्ण रचनाओ की सयोगात्मक समान्विति है।) प्रसाद के व्यक्तित्व का वैयक्तिक स्व, उनकी सर्जनात्मक शक्ति एव रचना के विकास के साथ साथ क्रमशः विकसित होता गया है अन्ततोगत्वा उनकी सबसे अन्तिम कृति कामायनी तक आते आते उनका आत्मा, विश्वरूप एव विश्व, आत्मरूप हो गया है। यही कारण है कि (वे अपने महाकाव्य में सकुचित राष्ट्रीयता, एक देशीय संस्कृति, एक युगीन साहित्य आदि की सीमा से ऊपर उठ कर विश्व-जीवन, विश्वात्मा एव मानवता की परमोच्च चेतना से सबको एकाकार होते हुए देखते हैं। इसी लिए वे इस ग्रन्थ में चित्रित भारतीय राष्ट्रीयता, सस्कृति जीवन-दर्शन, साहित्य आदि मे अन्तर्राष्ट्रीयता विश्व जीवन, विश्व सस्कृति, मानव दर्शन एवं विश्व साहित्य के दर्शन करा सके है।)

काव्य या साहित्य की सभी शाखाओ मे महाकाव्य का विस्तार, क्षेत्र, सीमा तथा आकर सबसे बड़ा होता है। अतएव महाकाव्य को अपनी महानता की रक्षा के लिए जीवन की महान-तम वास्तविकता को वर्ण्य विषय बनाना चाहिये, जीवन के उच्चतम

सौन्दर्य को चित्रित करना चाहिये, मानव-जीवन के चरम लक्ष्य को साध्य रूप मे उपस्थित करना चाहिये, जगत एव जीवन के महान तथा चिरन्तन सत्य का तात्पर्य एव महत्त्व समझाना चाहिये, मानवता के स्थायी शिवत्व का दर्शन कराना चाहिये, विश्व जनीन चेतना का रूप स्पष्ट करना चाहिये, जिससे विश्व के अधिकाधिक लोग उसे पढकर अधिकाधिक काल तक अपने जीवन का पथ, प्रेरणा एव साध्य पा सके, उससे अपने जीवन की समस्याओं का प्रकाश प्राप्त कर सके, उससे अपनी चेतना का विस्तार कर सके एव जीवन के असामाजिक तत्त्वों को दूर कर सके। इस दृष्टि से कामायनी का साध्य, आनन्दवाद तथा उसकी प्राप्ति के साधन समरसता के सिद्धान्त, मानव जीवन के सबसे महान साध्य, उच्च आदर्श, चरम वास्तविकता एव उच्चतम पूर्णता को प्रतिष्ठित करते है। काव्य की प्रकृति के अनुकूल, आनन्दवाद से बढ़कर जीवन का दूसरा साध्य हो ही क्या सकता था। जीवन का उच्चतम सौंदर्य श्रद्धा के रूप मे चित्रित किया गया है। जीवन के चिरन्तन सत्य-श्रद्धा, सेवा, प्रेम, त्याग, कर्म, काम, आनन्द, समन्वय आदि का तात्पर्य एव महत्त्व समझाया गया है। मानवता का स्थायी शिवत्व इच्छा, ज्ञान तथा क्रिया के समन्वय मे बताया गया है। कामायनी को 'जगत की अकेली मगल कामना एवं विश्वचेतना का पुलकित रूप' कहकर विश्वजनीन चेतना का रहस्य स्पष्ट किया गया है। कामायनी के नायक नायिका मनु श्रद्धा की कहानी हिन्दू पुराणो, वेदों, उपनिषदो मे ही नही वरन अडम और ईव, आदम तथा हौवा के नाम से यहूदियो तथा यवनों के पुराणों मे प्रचलित है। इसलिये उनके कथानक का रूप राष्ट्र-हृदय से ही रागात्मक सम्बन्ध नहीं रखता वरन् इससे ऊपर उठकर वह विश्व-हृदय से रागात्मक सम्बन्ध स्थापित करने मे समर्थन होता है कामायनी की

समस्यायें इस राष्ट्र के लिए जितनी कटु एवं जटिल है उतनी ही विश्व के अन्य राष्ट्रों के लिए भी ।) इस महाकाव्य की रूपकात्मक व्यञ्जना सार्वभौमिक तथा सार्वकालिक सत्य की ओर सकेत करती है। इसके प्रमुख पात्र, श्रद्धा, इडा, मनु, मानवता के विभिन्न पक्षो के प्रतीक हैं। वस्तुतः हृदय और बुद्धि एक ही मन के भावात्मक और ज्ञानात्मक दो पक्ष हैं। इन दोनो के समन्वय से मनुष्य के व्यक्तित्व का समुचित विकास हो सकता है। अनियन्त्रित बुद्धि, मन को तर्क के भ्रम-जाल मे फँसाती है, उपभोग की सरिता मे मग्न करती है। बुद्धि रहित हृदय मन के वेग मे बह जाता है और नाना प्रकार के अत्याचार कर बैठता है किन्तु मन जब हृदय और बुद्धि के मधुर सम्मिलन को लेकर जीवन पथ पर आगे बढ़ता है तब उसे शिव तत्त्व एव आनन्द का दर्शन होता है। किसी एक की कमी से भी मानव की जीवन यात्रा विकल, दु खपूर्ण एव असफल होगी। जीवन मे कल्याण एव आनन्द की सिद्धि के लिए हृदय एव बुद्धि का समन्वय इस युग के लिए, इस देश के लिए जितना सत्य एव उपयोगी है उतना ही सत्य एवं उपयोगी वह त्रिकाल तथा भुवनत्रय के लिए है। वस्तुत कामायनी की रचना मानव मन के उन सत्यों के आधार पर हुई है जो इस सृष्टि पर जीवन एव जगत के अन्धकारमय पथ के जडत्व को विदीर्ण कर मानवता को सदा शाश्वत आनन्द एव प्रकाश की ओर उन्मुख करते रहेंगे।

(यदि महाकाव्य का अन्तरग पक्ष उसकी आत्मा है तो बहिरग उसका शरीर।) महाकाव्य के आत्म तत्त्व आत्मा की भाँति शाश्वत होते हैं किन्तु उसके बहिरग लक्षण कवि के व्यक्तित्व, युग की भिन्नता तथा राष्ट्र की आवश्यकता के अनुसार बदलते रहते हैं। महाकाव्य के अन्तरङ्ग पक्ष के भीतर निम्नाङ्कित तत्त्व आते हैं:—जीवन की पूर्णता का प्रभावशाली वर्णन, नायक या नायिका के चरित्र का

उदात्तत्व, कथा का सदाश्रयत्व-जीवन की परमोच्च वास्तविकता का चित्र, जीवन की महत्ता तथा सार्थकता का प्रतिपादन, जीवन की अनन्त सम्भावनाओं का दिग्दर्शन, चतुर्वर्ग की प्राप्ति, जीवन दर्शन की भव्यता, लौकिक तथा अलौकिक, यथार्थ तथा आदर्श एवं भौतिक तथा आध्यात्मिक जीवन का समन्वय सत्-असत्, देव-असुर, लौकिक-अलौकिक का द्वन्द्व तथा अन्त मे सत् पक्ष की जीत। /महाकाव्य के शरीर तत्व के भीतर अधोलिखित तत्त्वों का समावेश होता है:—सर्ग बद्धता सर्गों का नाम करण, सर्ग सख्या तथा उनका विस्तार, मगलाचरण पात्रों की सख्या, कथानक का आधार, विस्तार एव विकास वस्तु विस्तार मे नाटक की सन्धियो का समावेश छन्द विधान, वर्ण्य विषयो की विविधता तथा विस्तार, शैली तत्त्व, किसी विशिष्ट रस की प्रधानता।' चाहे सस्कृत के महाकाव्य—रामायण, महाभारत, रघुवश, बुद्धचरित, शिशुपाल बधम्, किरातार्जुनीय को उठाइये, चाहे हिन्दी के पृथ्वीराज रासो, रामचरित मानस, रामचन्द्रिका, साकेत, प्रिय-प्रवास को देखिए, चाहे अँगरेजी के महाकाव्यो को पढ़िये—सभी मे वहिरग लक्षणों की विभिन्नता मिलेगी किन्तु उनके अन्तरङ्ग तत्त्वो मे एकरूपता विद्यमान है। कामायनी मे शास्त्र के कुछ स्थूल नियमों तथा वहिरङ्ग तत्त्वों की कुछ भिन्नता तथा न्यूनता होते हुए भी उनके अन्तरङ्ग तत्त्वो मे किसी प्रकार की कमी नही है। रीति ग्रन्थो के कुछ स्थूल नियमों के अतिक्रमण का कारण कवि की महाकाव्य रचना की नवीन पद्धति तथा शैली है। कामायनी के महाकाव्य तत्त्व की परख मे कवि के साथ ठीक न्याय करने के लिए हमे यह देखना चाहिए कि कवि अपनी नवीन पद्धति के अनुगमन मे कहाँ तक सफल हैं। काव्य की प्रकृति तथा साध्य के अनुसार अनुकूल पद्धति चुनने का कार्य कर्त्ता का ही है शास्त्र

का नही क्योंकि शास्त्र मार्ग विलोकन की दृष्टि देता है मार्ग पर पद-विन्यास करना नही सिखाता। कवि के लिए रचनात्मक ग्रन्थों मे शास्त्र-सम्पादन की ही इच्छा अनभीप्सित कही गई है। यह पहले कहा जा चुका है कि कवि ने काव्य की प्रकृति तथा साध्य के अनुसार एव अपने व्यक्तित्व तथा युग की माँग के अनुकूल महाकाव्य को भावात्मक रूप देने का प्रयत्न किया है। कृति के ऊपर तटस्थ निर्णय देने के लिए अब हमें यह विचार करना चाहिये कि कवि अपने इस प्रयत्न मे कहाँ तक सफल है। कामायनी मे घटनाओं, पात्रो, परिस्थितियो का चुनाव भावात्मक दृष्टि से ही अधिक हुआ है। उन्ही पात्रो, घटनाओ तथा परिस्थितियो का चुनाव कवि ने किया है जो मानव की मार्मिक अन्तर्वृत्तियो को जागृत करने मे सहायक थी जिनसे मानव-भावो का विस्तार सम्भव था। सर्गों का नामकरण, पात्रो, घटनाओ, स्थानों, परिस्थितियों के आधार पर न होकर मानवीय भावनाओं के आधार पर हुआ है। महाकाव्य मे प्रगीत शैली के अवलम्बन से भावात्मकता का पर्याप्त आधिक्य हो गया है। भावो मे तीव्रता लाने के लिए कवि ने बड़ी ही रम्य भूमिकाये बाँधी है, अत्यन्त सुन्दर वातावरण सजाये है, व्यञ्जना शैली द्वारा भाव वर्णन मे मार्मिकता का समावेश कर तथा लक्षणा द्वारा गोचरता उत्पन्न कर उसमें असीम प्रभविष्णुता भर दी है। महाकाव्य में वक्रोक्ति शैली का प्रयोग भी उसके भावात्मक स्वरूप के अनुकूल हुआ है। कामायनी मे प्रसाद की वक्रोक्ति सर्वत्र भावानुमोदित है अथवा किसी मार्मिक अन्तर्वृत्ति से प्रेरित उनकी वक्रता मे उमड़ते हुए भावों की प्रेरणा वर्तमान है काव्य कौशल या अलकार-प्रदर्शन नही। कामायनी में नीरस या इतिवृत्तात्मक स्थल कहीं भी नहीं है। यह उसके भावात्मक स्वरूप के

सफलता का बहुत बड़ा प्रमाण है। प्रसादजी अन्य महाकाव्य-कारो की भाँति वस्तु वर्णन मे सूची उपस्थित करनेवाली शैली अथवा ब्यौरेवार वर्णन-प्रणाली का अनुगमन नही करते। उनकी वर्णन-शैली प्रगीत काव्य की भावात्मक शैली है जिसमे किसी वस्तु के उन्हीं अशों का वर्णन होता है जो अधिक से अधिक भावात्मक होते है अथवा भाव को जगा सकते है। महाकाव्य की भाषा उसके भावात्मक स्वरूप के अनुकूल सर्वत्र भावात्मक है। कहीं कहीं भाषा इतनी भावात्मक हो गई है कि वह सामान्य जनों के लिए दुरूह प्रतीत होती है। जैसे इडा सर्ग में। कहीं कही भाषा को भावात्मक बनाने के लिए कवि ने प्रान्तीय शब्दो का प्रयोग किया है जैसे भूम शब्द के लिए झीम शब्द का प्रयोग।

कामायनीकार के निजी ध्येय की दृष्टि से कामायनी के महा-काव्यत्व की परख करने के पश्चात् अब महाकाव्य के सामान्य ध्येय की दृष्टि से इसके महाकाव्यत्व पर विचार करना चाहिए :— महाकाव्य के निम्नाङ्कित ध्येय माने जा सकते हैं। वेद व्यवहार को कलात्मक ढग से सार्वजनीन सिद्ध करना। 'असतो मा सत गमय' 'तमसो मा ज्योतिर्गमय' 'मृत्युर्मामृतंगमय' को कान्ता-सम्मित ढग से करना। नायक या नायिका के चरित्र द्वारा मानव जीवन की महान् से महानतम सम्भावनाओं को व्यक्त करना। जीवन के कल्पनात्मक आदर्शों को पूर्ण करने का पथ दिखाना। जीवन की श्रेष्ठता एवं महत्ता को छल, कपट, प्रवन्चना, अन्याय, अत्याचार, शोषण ईर्ष्या, द्वेष, काम-क्रोध आदि आसुरी वृत्तियो मे न दिखाकर सेवा, त्याग, प्रेम, न्याय, समता ऋजुता, सौमनस्य आदि दैवी वृत्तियों में सिद्ध करना।

कहने की आवश्यकता नहीं कि श्रद्धा के जीवन-वृत्तों, कार्यों, आदर्शों, गुणों तथा सिद्धियों द्वारा महाकाव्य के सभी सामान्य

ध्येयों की सिद्धि दिखाई पडती है। श्रद्धा अपने कार्यों एव व्यवहारों से वेदविहित धर्म को कलात्मक ढग से लोकोपयोगी सिद्ध करती है। उसका पतिव्रत धर्म वेदानुकूल है। वह वेदा-विहित हिंसात्मक यज्ञ मे भाग नही लेती। वह वेद-विरुद्ध काम के स्वरूप को ग्रहण नही करती। वह स्वार्थी, लोलुप, अहकारी, कामी, विश्वासहीन, उच्छृङ्खल निष्ठुर मनु के साथ रहते हुए अपने परोपकारिता, विनय, त्याग, सेवा, समर्पण, श्रद्धा संयम समन्वय करुणा भरे स्वभाव तथा उनसे उत्पन्न घटनाओ तथा कार्यों द्वारा 'असतो मा॰ सत गमय' का सदेश कान्तासम्मित ढग से दे रही है। श्रद्धा अपने जीवन द्वारा महान् से महान् मानवीय सम्भावनाओ को पूर्ण करने का पथ बताती है। अखिल विश्व को अपना नीड़ समझना, जगत की मगल कामना बन जाना, विश्व चेतना की प्राप्ति, जीवन की प्रत्येक परिस्थिति मे द्वयता की विस्मृति, जग-मगल के लिए ही आँसू बहाना, इस स्वार्थी जगत मे सेवा का व्रत लेकर सदा चलना, सबको सतोष और सुख देकर सबकी दुःख ज्वाला हरने का प्रयत्न करना, जीते जी ससार में इसी जीवन को शाप ताप से मुक्त बना देना, सभी स्थितियों में अखण्ड आनन्द का अनुभव करना आदि जीवन की महान् सम्भावनाओं को श्रद्धा अपने जीवन मे प्राप्त कर लेती है। श्रद्धा अपने व्यावहारिक-जीवन मे विश्व-बन्धुत्व, सबसे मेल स्थापन की भावना, परमार्थ को ही जीवन का लक्ष्य समझना आदि जीवन के कल्पनात्मक आदर्शों को पूर्ण करते हुए पाठकों को उनकी प्राप्ति का पथ दिखाती है। श्रद्धा अपने जीवन के कार्यों तथा व्यावहारों द्वारा जीवन की श्रेष्ठता तथा महत्ता को, छल, कपट, प्रवन्चना, अन्य, अत्याचार, शोषण, ईर्ष्या, द्वेष, काम, क्रोध आदि आसुरी वृत्तियों मे न दिखाकर सेवा, त्याग, प्रेम,

न्याय, सरलता, ऋजुता, सौमनस्य आदि दैवी वृत्तियो मे सिद्ध करती है ।

भारतीय प्राचीन रीति शास्त्रो की दृष्टि से कामायनी के महा-काव्यत्व पर जो सामान्य आक्षेप लगाये जाते है उनके औचित्य अथवा अनौचित्य पर विचार करना आवश्यक है । सामान्यत कामायनी पर निम्नाकित आक्षेप लगाये जाते है ।

कामायनी मे घटनाओं की विविधता, विराटता का अभाव है । पात्रो की सख्या पर्याप्त नही है । चरित्राकरण मे विस्तार नही है । प्रकृति वर्णन एव वस्तु वर्णन मे विविधता एव विशदता का अभाव है । नाटक की सन्धियो का विस्तार नही । नायक का चरित्र बहुत गिरा दिया गया है । प्रारम्भ मे मगलाचरण नही है । मगलाचरण के पश्चात् खल-निन्दा तथा सज्जन शसन नही है । प्रसादजी कामायनी को भावात्मक महाकाव्य का रूप देना चाहते थे । भाव-विस्तार पर प्रमुख दृष्टि रखने के कारण कथानक, पात्र, वस्तुवर्णन आदि तत्त्व गौण पड़ गये हैं । रीति-ग्रन्थो के कुछ स्थूल नियमो के अतिक्रमण का कारण कवि की महाकाव्य-रचना की नवीन पद्धति है । असाधारण प्रतिभासम्पन्न कवि को साहित्य एव समाज की गति-विधि तथा आवश्यकता के अनुसार साहित्य मे नवीन पद्धति के प्रयोग का अधिकार दिया गया है । प्रसाद ने अपने इसी साहित्यिक अधिकार का प्रयोग कामायनी मे नवीन पद्धति के अवलम्बन से किया है ।

आधुनिक युग मे महाकाव्य की रोचकता का मुख्य कारण उस मे वर्णित मानव अन्तर्वृत्तियाँ एवं उनकी आध्यात्मिक नियोजना है । पात्रो का कार्य तो गौण है । प्रबन्ध काव्य मे नाना प्रकार की घटनाओं एव पात्रों का समावेश मानव की सभी प्रकार की प्रति-निधि अन्तर्वृत्तियों के अकन के लिए होता है और उसका

समन्वित लक्ष्य होता है मानव जीवन की यथासाध्य पूर्ण-अभिव्यक्ति। यदि घटनाओं तथा पात्रों के आधिक्य के बिना कोई कवि किसी महाकाव्य में मानव जीवन की पूर्ण अभिव्यक्ति करने मे सफल हो जाय तो स्थूल नियमो का अतिक्रमण दूषण न होकर भूषण ही होगा। चरित्राकरण मे विस्तार उन्ही काव्यो मे होता है जिनमे घटनाओ तथा पात्रो का आधिक्य होता है। दूसरे चरित्राकरण का विस्तार चरित्र-प्रधान महाकाव्य के लिए ही अनिवार्य तत्त्व है। कामायनी मे घटनाओ तथा पात्रो की न्यूनता है। दूसरे यह भाव प्रधान महाकाव्य है। अत महा-काव्य के उद्देश्य प्रकृति तथा विस्तार के अनुसार इसमे चरित्रा-करण का विस्तार सम्भव ही नही था। प्रसादजी ने अन्य महा-काव्यकारो के समान वस्तु वर्णन तथा प्रकृति वर्णन मे सूची गिनाने वाली अथवा ब्यौरेवार वर्णन करने वाली शैली का वर्णन नही किया है। उनके वस्तु वर्णन की शैली प्रगीत काव्य की भावात्मक शैली है, जिसमे किसी वस्तु के मार्मिकतम अंश का ऐसा भावात्मक एव व्यंजनात्मक वर्णन होता है कि वह उसके छूटे हुये अथवा इतिवृत्तात्मक अशो को भी प्रकाशित कर देता है। कामायनी का वस्तु वर्णन तथा प्रकृति वर्णन इसी प्रकार का है। महाकाव्य की प्रकृति के अनुकूल इससे अधिक समीचीन वर्णन प्रणाली सम्भव नहीं थी।

नाटक की सन्धियो का विस्तार घटना प्रधान एव चरित्र प्रधान महाकाव्यों मे सम्भव है। भावात्मक महाकाव्य मे घटनाओ की बहुलता तथा विस्तार के ऊपर कवि की दृष्टि नही होती। जिस महाकाव्य में घटनाओं का विस्तार नहीं होता उसमे नाटक की पंच सन्धियो का विस्तार सम्भव नही। यदि ऐसे महाकाव्य मे कोई कवि इन सन्धियों का समावेश कर दे तो महाकाव्य मे नाट-

कीय तत्त्व की रोचकता आ सकती है। कामायनी में नाटक की सभी सधियों का समावेश तो है पर उनका विस्तार नहीं है।

महाकाव्य में आदर्शवाद की स्थापना के लिए नायक का चरित्र आदर्शरूप मे रखा जाता है। कवि यह कार्य कामायनी में नायिका के चरित्र द्वारा सम्पादित कर रहा है। यथार्थवाद के आग्रह के कारण मनु का स्वरूप कामायनी मे सामान्यस्तर के समीप अथवा गिरा हुआ अकित किया गया है किन्तु उसके साथ कवि अथवा पाठकों का तादात्म्य कभी नहीं होता। अवसर पाने पर कवि उसे कोसने मे उठा नही रखता। इसलिए पाठकों के हृदय का साधारणीकरण मनु के चरित्र के साथ कभी नहीं होता। जहाँ तक मनु का चरित्र गिरा हुआ अंकित है वहाँ तक उसका कुप्रभाव भी विस्तार के साथ वर्णित है। मनु अपने असत् कर्मों के कारण कहीं भी विजय, सफलता, सुख, सन्तोष, यश आदि नहीं प्राप्त करते। अत. उनके असत् कर्मों को पढकर पाठकों के हृदय में घृणा ही उत्पन्न होती है, प्रेम नहीं। पुराने महाकाव्यों में असत् कर्म के स्वरूप तथा उनके परिणाम प्रतिनायक के चरित्र द्वारा दिखाये जाते थे। कवि ने अपने सीमित क्षेत्र के कारण पात्रों की सख्या के अभाव में उसे नायक के चरित्र द्वारा ही दिखाने का प्रयत्न किया है।

ग्रन्थारम्भ में मगलाचरण देने की प्रथा पुराने महाकाव्यों में दिखाई पड़ती है। इस वैज्ञानिक युग मे हिन्दीवाले उस पुरानी प्रथा को छोड़ने की प्रवृत्ति दिखा रहे हैं। प्रसादजी ने भी कामायनी में मंगलाचरण का प्रयोग किये बिना ही कथा का आरम्भ पहले ही छन्द से कर दिया है किन्तु मगलाचरण के अभाव में महाकाव्य की प्रकृत शोभा की क्षति नहीं हुई है। कामायनी मे खल-निन्दा अथवा सज्जन-शसन भी नहीं है। खल-निन्दा

अथवा सज्जन-शसन से महाकाव्य के आरम्भ मे इतिवृत्तात्मकता का समावेश हो जाता है जो प्रसाद के महाकाव्य की भावात्मक प्रकृति के विरुद्ध था इसलिए उन्होने उसे छोड दिया है। महा-काव्य की सच्ची कसौटी छन्द-विधान नही, सर्ग सस्था नही, मगलाचरण नही, खल-निन्दा या सज्जन शमन नही, प्रकृति वर्णन या वस्तुपरिगणन नही, पात्रो या घटनाओ की बहुलता नही। ये सब तो उसके बाह्य अग है। उसकी आत्मा है जीवन की पूर्ण अभिव्यक्ति जिसमे जीवन का चिरन्तन सघर्ष, विषम परिस्थितियो का प्रदर्शन मानव-हृदय क नाना भावो का वर्णन, जीवन की किसी महान समस्या का समाधान, लौकिक तथा अलौकिक जीवन की सयोगात्मक समन्विति, मानव जीवन की भव्यतम वास्तविकता, एव परमोच्च चेतना, अकित रहती है। कहने की आवश्यकता नही कि कामायनी महाकाव्य की इस अनरग कसौटी पर पूर्ण सफल उतरती है।

# परिशिष्ट [ ८ ]

## कामायनी की कथा

देवगण के उच्छृङ्खल स्वभाव, निर्बाध विलासिता एव अहम-हमिका के फलस्वरूप खण्ड प्रलय उपस्थित हुआ। उस जल-प्रलय मे भारत का अधिकाश भाग जलमग्न हो गया। मनु तथा कुछ और प्राणी उस प्रलय के बाद बच रहे। उन्हे मनु, अपनी नाव पर लेकर, लहरों के थपेडे खाते-खाते हिमवान प्रदेश मे मनोरव-सर्पण नामक स्थान पर पहुँचे। उस स्थान पर पहुँचने मे उन्हे एक विराट मत्स्य के शराकाघात से बड़ी सहायता मिली। मनु, हिमगिरि की उत्तुङ्ग चोटी पर बैठे हुए देव सृष्टि के विध्वंस की बाते सोचते-सोचते शिथिल तथा निराश हो जाते है। इतने मे ही वर्षा का वेग कम होने लगा। आकाश से बादल फटने लगे। धीरे-धीरे वर्षा बन्द होने पर जल पीछे हट गया। पृथ्वी निकलने लगी। उषा भी हँसती हुई प्रकट हुई। वनस्पतियाँ उगती हुई दिखाई दी। प्रकृति भी प्रसन्न बदन दिखाई दी। प्रकृति के इस पुलकित स्वरूप को देखकर मनु के हृदय में आशा का सचार हुआ, सृष्टि-निर्माण की बलवती इच्छा उत्पन्न हुई। अत वे निकट के एक गुहा में अपना स्थान बनाकर अग्निहोत्र तथा पाकयज्ञ करने लगे। वे यज्ञ के पश्चात् अग्निहोत्र—अवशिष्ट अन्न कहीं दूर रख आते थे। इसी अन्न को देखकर निकट मे ही प्राणियो के रहने का अनुमान कर श्रद्धा उनके पास पहुँची। श्रद्धा के आगमन के पूर्व मनु निराश, उद्भ्रान्त तथा किकर्तव्यविमूढ हो रहे थे। श्रद्धा के आते ही वे उसका अगाध विश्वास, सेवा, दया, स्नेह, माया, ममता, मधुरिमा आदि पाकर आशा एवं

उत्साह से भर गये उनके गतिहीन जीवन में गति आ गई। श्रद्धा के मधुर समर्पण से मनु के हृदय मे काम-वासना उत्पन्न हुई जो आगे चलकर साहचर्य से परिपक्व होकर परिणय के मधुर सम्बन्ध रूप मे प्रकट हुई। प्रेम के मधुर सम्बन्ध में आबद्ध होकर दोनों प्रेमी कुछ काल तक अपना गृहस्थ-जीवन सुख एव शान्ति से व्यतीत करते है। इसी बीच श्रद्धा गर्भवती हो जाती है। जल-विप्लव से बचे हुये असुर-पुरोहित-किलाताकुलि की प्रेरणा से मनु हिंसापूर्ण पशु-यज्ञ करते हैं। उस हिंसापूर्ण यज्ञ मे श्रद्धा द्वारा पालित पशु का बध होता है। इस हिंसा से श्रद्धा कुछ काल के लिए मनु से रूठ जाती है, किन्तु उसके सरल-स्वभाव के कारण मनु उसे मनाने मे सफल हो जाते हैं। कुछ काल पश्चात श्रद्धा आसन्नप्रसवा होने के कारण अपनी भावी सन्तान के लिए लता, कुटीर आदि का निर्माण करती है। गर्भ स्थिति के पूर्व श्रद्धा, जैसे प्यार भरे शब्द, प्रेम भरे आकुल आलिङ्गन एव चुम्बन मनु को देती थी, वैसा करने में अब असमर्थ है। इसका कारण श्रद्धा मे प्रेम का अभाव नही वरन् परिपक्वता है किन्तु मनु अपनी अतृप्त विलास वृत्ति के कारण उसे प्रेम का अभाव ही समझते हैं। वे चाहते हैं कि श्रद्धा की ऐन्द्रिक चेष्टायें एव आकुलतायें पूर्ववत् बनी रहे। उनका सारा भाव एव प्रेम एकमात्र उन्हीं पर स्थित रहे, तनिक भी इधर-उधर न बँटे। जब वे देखते है कि श्रद्धा पशुओं के बच्चों को प्रेम से पुचकारती है, अपनी भावी सन्तति की सुख-क्रीडा का आयोजन करती है तब उनके मन मे ईर्ष्या उत्पन्न होती है और वे श्रद्धा को उसी गुफा में छोडकर निर्बाध ऐन्द्रिक सुख की खोज मे चल देते है और भटकते-भटकते उस सारस्वत प्रदेश मे पहुँचते है, जहाँ देवासुर संग्राम हुआ था। एकाकी जीवन पथ पर चलते हुए मनु के हृदय मे ग्लानि से श्रद्धा के जीवन की झाँकी

सजीव हो उठती है और वे सोचते है कि उन्होंने श्रद्धा के साथ अत्याचार किया। वे श्रद्धा के अमृत-प्रेम को समझने में असमर्थ हुए। उनके मन मे पश्चात्ताप की तरह तरह की भावनाएँ उठती तथा विलीन होती है। कभी वे सोचते है कि मरुत की तरह उनकी गति अबाध है। कभी वे ससार के प्रत्येक परिवर्तन के आवेग मे अनङ्ग की आकुलता देखते है, फिर सोचते है कि अब तो कोई उपाय शेष नहीं है। इस प्रकार निज निर्मित पथ के पथिक मनु एक दिन उसी सारस्वत प्रदेश मे नयनमहोत्सव की चन्द्रिका इड़ा का दर्शन करते है। इड़ा के सौन्दर्याकर्षण से सजग होकर उनकी अतृप्त-कामवृत्ति असीम हो उठती है। उधर इड़ा सारस्वत-प्रदेश की राष्ट्र स्वामिनी होते हुए भी अपने वैयक्तिक जीवन में एकाकीपन का अनुभव करती है। अत' वह मनु जैसे सबल स्वस्थ एवं सुन्दर व्यक्ति को निर्जन स्थान मे देखकर अपने हृदय का मधुर भार मन ही मन उनके ऊपर रख देती है। इडा की आज्ञानुसार मनु राष्ट्रमत्री बनने पर बुद्धिवाद का सहारा लेकर सारस्वत प्रदेश की शासन व्यवस्था मे रत होते है। देश मे शान्ति स्थापित करने के लिए, उसे सबल सुखी एव समृद्धशाली बनाने के लिए नियमों का सुन्दर विधान बनाते है। इस प्रकार वे सारस्वत प्रदेश के प्रजापति-रूप से जनता के सामने उपस्थित होते है। शासन के सूत्रधार बनने पर भी, नियमों के स्वय विधाता होने पर भी अपनी असीम भोग वृत्ति के कारण स्वय वासना के शिकार बन जाते है। बुद्धिवाद के ससर्ग से उनका भोगवाद पराकाष्ठा को पहुँच जाता है। वे अतिचार अनाचार एवं निरङ्कुशता की मूर्ति बन जाते है। दूसरों पर नियन्त्रण रखने की इच्छा रखते हुए भी स्वय स्वच्छन्द रहना चाहते है, अनुचित-उचित विचार न रखने वाली राजभक्ति चाहते है। उनकी कामुकता भोगवृत्ति के आधिक्य

के कारण इतनी असीम हो उठती है कि वे इडा के वैयक्तिक एवं गुप्त प्रेम को समाज के सामने व्यक्त करना चाहते है। इडा बुद्धि-वादिनी है इसलिए वह अपने वैयक्तिक प्रेम को समाज के समक्ष अभिव्यक्त करने के लिए तैयार नही होती। अन्ततोगत्वा मनु अपने प्रेम को स्वच्छन्द रूप मे अभिव्यक्त करने के लिए इडा रानी पर दिनदहाड़े बलात्कार करते है। अतः मनु के विरुद्ध सारी प्रजा विद्रोह कर देती है। किलाताकुलि जैसे मनु के पुरोहित भी प्रजा का साथ देते है। मनु युद्ध मे घायल होकर मूर्छित अवस्था मे गिर पड़ते है। उधर श्रद्धा इस विप्लव का भयकर स्वप्न देख कर अपने पुत्र मानव को साथ लेते हुए मनु को खोजते खोजते उस युद्ध क्षेत्र मे पहुँचती है जहाँ मनु घायल अवस्था मे पड़े हैं और इड़ा उनकी परिचर्या कर रही है। मनु श्रद्धा को देखकर क्षोभ, ग्लानि, लज्जा और पश्चात्ताप से भर जाते है और फिर उन सुन्दर दिनो की याद करते है जब श्रद्धा के मिलने से उनका व्यथित, अशान्त एव आकुल जीवन उल्लास आनन्द, शाति तथा सतोष से भर गया था। जल पीकर कुछ स्वस्थ होने पर मनु श्रद्धा से उस देश से बाहर ले चलने के लिए प्रार्थना करते है, क्योकि वे डरते है कि कहीं उनका अस्थाई मन श्रद्धा को फिर खो न दे। श्रद्धा कहती है—ठहरो, कुछ बल आ जाने दो, तब तुम्हें लिवा ले चलूँगी। रात मे जब मनु श्रद्धा के प्रति किये हुए अपने अपराधों, अन्यायों एव अत्याचारो को याद करते है तो उनका हृदय लज्जा एव ग्लानि से इतना भर जाता है, अन्यायो को स्मरण कर दु.ख से इतना आकुल हो जाता कि श्रद्धा के सामने फिर मुँह दिखाने की हिम्मत नहीं होती, इसलिए रात मे चुपचाप वहाँ से भाग जाते है। इधर श्रद्धा, मानव और इड़ा का परिणय सम्बन्ध स्थापित कर, राष्ट्र-सञ्चालन के लिए दोनों को सारस्वत प्रदेश में छोड़कर मनु, को खोजने के लिए फिर बाहर

निकल जाती है और अन्त में उन्हे सरस्वती तट पर एक गुफा मे साधना मे लीन पाती है। मनु श्रद्धा की विश्ववत्सला मूर्ति देखकर विस्मित हो जाते है और उसके भीतर विश्वमातृ का दर्शन करते ही उन्हे चारो ओर शिव का ताण्डव-नृत्य दिखाई देने लगता है। नटराज का ताण्डवनृत्य देखने के पश्चात् वे श्रद्धा से प्रार्थना करते है कि वह उन्हे अपने चरणो का सम्बल देकर वहाँ ले चले जहाँ पाप-पुण्य का बन्धन दूर हो जाता है, मिथ्यावाद जनित अज्ञान मिट जाता है, आनन्द का दर्शन होने लगता है। श्रद्धा मनु को साथ लिए हुए कैलास की ओर चल देती है। रास्ते मे भयकर गड्ढे एव खाइयाँ दिखाई देती है। इन कठिनाइयो से मनु का उत्साह भग्न हो जाता है और फिर वे श्रद्धा से लौट चलने के लिए प्रार्थना करते है। श्रद्धा उनसे कहती है कि यहाँ से लौट चलना हॅसी खिलवाड़ नही है। हम लोग इतनी दूर चले आये है जहाँ से लौट चलना असम्भव है। फिर श्रद्धा मनु को उत्साहित करके पथ पर आगे ले चलती है। कुछ काल पश्चात् मनु को वह लोक दिखाई पड़ता है जो दिवारात्रि नक्षत्रो से परे है। कुछ देर बाद मनु को तीन बिन्दु-इच्छा, ज्ञान और क्रिया; दिखाई पड़ते है। मनु के पूछने पर श्रद्धा, उनका रहस्य अलग-अलग समझाती है, फिर श्रद्धा के हँसते ही तीनों बिन्दु एक मे मिल जाते है और फिर चारो ओर आनन्द ही आनन्द छा जाता है। मनु उस आनन्द का दर्शन करते ही उसमे समाधिस्थ हो जाते है। श्रद्धा अपनी अर्चना का अर्घ्य लिए उनके सामने पूजार्थ खडी हो जाती है। इसी समय सारस्वत-प्रदेश के सभी निवासी, इडा और मानव के साथ तीर्थयात्रा करते हुए इस स्थान पर पहुँच जाते है और इस प्रकार अन्ततोगत्वा सभी पात्र अखण्ड आनन्द मे मग्न हो जाते है।

---